फीकोज्ञान ॥ १५ ॥ संतभक्तभूतलजिते, तेसबब्र
जकीनारि, चरणशरणलागेरहैं, मिथ्यायोगबिचा
रि ॥ १६ ॥ उनकोगुणनितगाइए, करिकरिउत्तम
प्रीति ॥ मैंनाहींदेखीसुनी, ब्रजबासिनकीरिति ॥
॥ १७ ॥ तबहरिउद्धवतेकही, हूंजानतसबअंग ॥
मैं कबहूँछाँडौंनहीं, ब्रजबासिनकोसंग ॥ १८ ॥ ब्र
जतजिअंतनजाइहौं, मेरेतोयहटेक ॥ भूतलभारउ
तारिहौं, धरिहौंरूपअनेक ॥ १९ ॥ उद्धवतुमजानौ
नहीं, प्रेमभक्तिकीरीति ॥ गोपिनकेसम्बंधते, उप
जैप्रेमप्रतीति ॥ १२० ॥ कृष्णभक्तसोजानिये,
जाकेअंतरप्रेम ॥ राखेअपनेइष्टको, गोपिनको
सोनेम ॥ २१ ॥ यहलीलाब्रजबासकी, गो
पीकृष्णसनेह ॥ जनमोहनजोगावहीं, तेनरउत्त
मदेह ॥ २२ ॥ जोगावहिंसीखैंसुनैं, मनबचक
र्मसहेत ॥ रसिकरामपूरणकृपा, मनबाँछितफलदेत
॥ २३ ॥ गोपीअरुउद्धवकथा, भूपरपरमपुनीत ॥

तीनिलोकचौदहभुवन, बंदनीयशुभगीत ॥
॥ २४ ॥ नाशतसकलकलेशअब, सुखउपजतम
नमोद ॥युगलचरणमकरंदमन, पावतपरमबिनोद
॥ २५ ॥ श्रीमुकुंदमनमधुपजहँ, सकलसंतअनुरा
ग॥ यशुदाप्रेमप्रवाहमें, पड़ेरहतबड़भाग॥ १२६ ॥
॥ इतिश्रीसनेहलीलासंपूर्णा ॥

## ॥ अथदानलीलाप्रारंभः ॥



श्रीगणेशायनमः ॥ ॥ दोहा ॥ ॥ चलोसखीतहँ

जाइये, जहाँबसतब्रजराज ॥ गोरसबेंचतहरिमिलें, एकपंथदोकाज ॥ १ ॥ चौपाई ॥ ॥ प्रभुपूरणब्रह्मअखंडा ॥ जाकेरोमकोटिब्रह्मंडा ॥ प्रभुसरगुणब्रह्मकहाए ॥ मथुरातेबृंदाबनआए ॥ तहँदेवलोकमुनिजेते॥सबगोपग्वालिनीतेते ॥ देवकिसुतनामधराए ॥ बसुदेवहिंरूपदिखाए ॥ जबगोकुलइच्छाकीन्ही॥बसुदेवहिंआज्ञादीन्ही ॥ जिननंदभुवनपहुँचाए ॥ तहँनंदकेलालकहाए ॥ ॥ छंद ॥ ॥ जन्मलियोबसुदेवकेगृह ॥ नंदकेबालकभये ॥ छपनकोटियदुबंशमाया ॥ यूथगोपीग्वालके ॥ कृष्णकेसँगबहुतबालक ॥ गोचरावनबनगए ॥ हर्षिगावहिंदानलीला ॥ सुनौसज्जनकानदे ॥ ॥ ॥ चौपाई ॥ सबघरघरकीब्रजनारी ॥ दधिगोरसमधुबेंचनहारी॥मिलियूथमतोसबकीन्हो ॥ यमुनातटमारगलीन्हो ॥ जहँमोहनधेनुचरावैं ॥ मधुरेस्वरबेणुबजावैं ॥ जहँबाटसबनकीसोई ॥ मुरली

सुनिआनँदहोई ॥ सबैघाटऊपरचलिआई ॥ पहिं
चानिलियेयदुराई ॥ यकबालककहतपुकारी ॥ तो
हिसूँझतनाहिंगँवारी ॥ ॥ छंद ॥ ॥ तोहिसूँझ
तनाहिंगँवारिगूजरि ॥ कृष्णठाकुरघाटके ॥ आइ
काहेनकरोबिनती ॥ अजहूँहैवर्षसातके ॥ हृदयस
मुझिबिचारिग्वालिनि ॥ कृष्णछाँड़िकहाँचली ॥
दानदेहुनिबारिअपनो ॥ हरिभलेतुमहूँभली ॥
॥ चौपाई ॥ मिलियूथगोपिकाआई ॥ पहिँचानि
लियेयदुराई ॥ सुनिबातसबैमुसकानी ॥ हमआ
जसुनेहरिदानी ॥ हमकौनकहाँतेआई ॥ हमकोह
रिचीन्हतनाई ॥ तुमगोकुलकीब्रजनारी ॥ तुमहो
वृषभानुदुलारी ॥ तुम्हरेशिरगोरसभारी ॥ हमहैय
मुनाघटवारी ॥ कछुदानहमारोलागै ॥ हँसिकैमन
मोहनमागै ॥ ॥ छंद ॥ ॥ तीनलोकमैंकवनजाने॥
घाटयमुनातीरको ॥ जातआवतकुंजबनमैं ॥ र
हतलालअहीरको ॥ दानदेवृषभानुलाड़िली ॥ सु

यशहमसोंलीजिए ॥ नंदकोसुतजानिहमसों ॥ ग
बैबहुतनकीजिए ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ तबग्वालस
खामिलिघेरे ॥ अरिकामदुकीमहँतेरे ॥ कोइहाथ
डारिदधिकाढ़ै ॥ तबदूँदचहूँदिशिबाढ़ै ॥ यकग्वा
लिनीउठीरिसाई ॥ प्रभुकातुम्हरीतिचलाई ॥ कछु
माँगदहीभरिलीजे ॥ नइदानकीरीतिनकीजे ॥ ज
बकंसराजसुनिपैहै ॥ तुमकोकोउदेशपठैहै ॥ छंद ॥
कंसराइकेराजमेंप्रभु ॥ नईरीतिनकीजिए ॥ नंद
केगृहदूंदउपजे ॥ दुखपरेतनछीजिए ॥ सदाआव
तजातमथुरा ॥ दानहमसोंकिनलिए ॥ दहीमांगत
छाँछदुर्लभ ॥ नीरयमुनापीजिए ॥ चौपाई ॥ जब
ग्वालिनिकहिऐसीबाता ॥ हँसिबोलेत्रिभुवनना
था ॥ तुमतीनलोकमेंदेखौ ॥ हमकोजनिमानुषलेखौ ॥
हमहींसबदैत्यसँहारा ॥ यककाकरेकंसबिचारा ॥
तुमकंसकोकरहुगुमाना ॥ तेहिकालिकरौंपिसमाना
॥ अबउग्रसेनभएराजा ॥ हमहींअबताहिनिवाजा ॥

हमसोंहठबादनकीजे ॥ हँसिदानहमारोदीजे ॥ ॥ छंद ॥ जाकोवेदपुराणगावे ॥ मनमानेसोईकरै ॥ परअधीनबलहीनजोनर ॥ कंसकेडरसोडरै ॥ दहीगोरसकौनबूझै ॥ देखअभरणआपनो ॥ जड़ितहीरालालकंचन ॥ माँगमोतिनसोंबनो ॥चौपाई॥ ॥ कितमोतिनमाँगबिराजे ॥ कितपाँयननूपुरछाजै ॥ कितकंठरत्नकीमाला ॥ हीरामाणिकगुथेलाला ॥ बाजूबंदकँगनभलसोहै ॥ नकबेसरसोंजगमोहै॥सिरबेनीगुँथीबहुभाँती ॥ तहँलागीरत्ननकीपाँती ॥ मणिमाणिककंगनडोलैं ॥ कटिमधुरकिंकिणीबोलैं ॥ कितपाटपितंबरपहिने ॥ कितषोडशभूषणकीन्हे ॥ ॥ छंद ॥ ॥ हृदयदेखिबिचारिग्वालिनिकुंजबनकीबाटहे ॥ लूटिलेइकोसबैभूषणकोतुम्हारेसाथहे ॥इहांसबकोदानलागैहठनकीजैसुंदरी ॥कंसतेहमडरतनाहींसुनतबातैंसबडरीं ॥ ॥ चौपाई ॥ यककंगनलैजबदीन्हा ॥ हरिसों

बिनतीबहुकीन्हा ॥ प्रभुथोरबहुतकछुलीजै ॥ अबपारसबनकहँकीजै ॥ यकग्वालकरीचतुराई ॥ तिनऔघटनावछिपाई ॥ जबआइकृष्णसोंभाषा ॥ प्रभुनावकहांकोइराषा ॥ अकुलाइउठीसँगसाती ॥ प्रभुसाँझपरीयहिभाँती ॥ तबकृष्णसबैसमुझावै ॥ अबनावकहाँकोउपावै ॥ ॥ छंद ॥ ॥ औघटघाटगँभीरयमुनाराातकोनहिंपथचलै ॥ बाघासिंहबटपारबनमैंकवनतुमकोभलिकहै ॥ झूंठमायामोहपरिजनस्वप्नहैदिनचारिकै ॥ कोउकोहूकेसंगनाहींअंतदेखुबिचारिकै ॥ चौपाई ॥ ॥ जबग्वालिनिकेमनमाना ॥ धृगजीवनकैजगजाना ॥ धृगजीवनधनपरिवारा ॥ तुमहींप्रभुनाथहमारा ॥ अबचरणशरणप्रभुदीजै ॥ तनमनअपनोकरिलीजै ॥ अबचरणशरणसबलागी ॥ हमहैंप्रभुपरमसभागी ॥ पथिरातिपरीअँधियारी ॥ जनिछाँड़ियकृष्णमुरारी ॥ ॥ छंद ॥ ॥ जन्महमरोसुफलकरिये

लाजतजिचरणनपरीं ॥ कुलकीलाजगमायग्वालि
निजन्मजन्मसेवाकरीं ॥ रहसिमोहनसंगहिलमि
लमणिमाणिकदीपकबरैं ॥ कृष्णराधेयूथग्वालिनि
कुंजबनक्रीड़ाकरैं ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ यकरहसमँड
लप्रभुठाना ॥सबगोपिनकेमनमाना ॥ कोईगंधधूप
लैआवे ॥ नैवेद्यकीयुक्तिबनावे ॥ तहँराधापानख
वावै ॥ कोइमाथेचँवरडुलावै ॥ कोइतालमृदंगब
जावै ॥ कोइआरतिमंगलगावै ॥ नृत्यगीतनादमृदु
बानी ॥ प्रभुमंडलकरतबखानी ॥ जहँबाजततालं
मृदंगा ॥ मधुरीधुनिवेणुउपंगा ॥ करतालबजेक्री
थोरी ॥ रहसमंडलकीघनघोरी ॥ तहँमाँझकिशोर
किशोरी ॥ दोउकृष्णराधिकाजोरी ॥ छंद ॥ श्रीकृ
ष्णघंटबजायआरतियूथमिलिसेवाकरैं ॥ गिरिजानं
दप्रसादपावैजन्मजन्मकेदुखहरैं ॥ जेनरगावहिंदान
लीलासुनहिंजेचितलावहीं ॥ तेतोपावहिंप्रेमभक्ति
औबिष्णुलोकसिधावहीं ॥ इतिदानलीलासंपूर्ण ॥

## ॥ अथ मित्रप्रशंसा ॥

दोहा ॥ देहगेहसुधिबुधिछुटै, छुटैधर्मतपनेम ॥ जगमेंकुछुदीखतनहीं, होतअधिकजबप्रेम ॥ १ ॥ बनबनमेंमारेफिरैं, घरजनकछुनसुहात ॥ जपतरहतएकान्तमें, मित्रमित्रदिनरात ॥ २ ॥इतिमि०॥

## ॥ अथसुदामाजीकी बाराखड़ी ॥



श्रीगणेशायनमः ॥ ककाकमलनयननारायणस्वा

मी ॥ बसैंद्वारकाअंतर्यामी ॥ बासुदेवसंकर्षणछा
जैं ॥ प्रद्युम्नऔअनिरुद्धबिराजैं ॥ ककाकलियुगना
मअधारा ॥ प्रभुसुमिरौभवउतरौपारा ॥ साधुसंग
करहरिरसपीजे ॥ जीवनजन्मसुफलकरिलीजे ॥१॥
खखाखोजोसकलजहाना ॥ जाकोगावैबेदपुराना॥
निर्भयनामहरीकोलीजै ॥ चरणकमलकोध्यानध
रीजै ॥ २ ॥ गगागुणगोविंदकेगावो ॥ मायाजा
लभूलिजनिजावो ॥ धनयौवनतनरंगपतंगा ॥ क्ष
णमेंक्षारहोइयहअंगा ॥ ३ ॥ घघाघटघटबोलैभाई॥
जलथलमेंप्रभुरहैसमाई ॥ ऊँचनीचज्ञानकरिदेखो ॥
एकेब्रह्मसकलमैंलेखो ॥ ४ ॥ ननानिगमखो
जकरिदेखो ॥ दूजोअवरनाहिंकोउलेखो ॥ सप्तद्वी
पऔरब्रह्मंडा ॥ तामहिंछायरह्योनवखंडा ॥ ५ ॥
चचाचितनिश्चयकरिराखौ॥मिथ्याबादझूँठकरिभा
खौ ॥ सत्यशब्दतपहोतप्रमाना ॥ झूँठबचनसोपाप
समाना ॥ ६ ॥ छछाछलबलतजोबिकारा ॥ निर्म

लनामजपोयकसारा ॥ कामक्रोधकोतजोप्रसंगा ॥
सदारहोसंतनकेसंगा ॥७॥ जजाजपोजगतपतिई
शा ॥ जाकोध्यावैंसुरतेंतीशा ॥ निशिबासररहोलौ
लाई ॥ हरिपदकमलसदासुखदाई ॥ ८ ॥ झझा
झेरनकीजोभाई ॥ शिरपरकालरह्योमड़राई ॥ चेत
नहोयहरिशरणैरहिये ॥ कालत्रासकाहेकोसहिये ॥
॥ ९ ॥ ननानिमिषनिमिषहरिरूपनिहारो ॥ चि
ततेंध्यानपलकनहिँटारो ॥ आठौंयामरहौलौलाई
॥ चितचरणनमेंरहेसमाई ॥ १० ॥ टटाटारोजगत
कोनाता ॥ नहिंकोइमातपितासुतभ्राता ॥ हरिसो
हितूनहींकोइअपना ॥ जगव्यवहाररैनकोसपना ॥
॥ ११ ॥ ठठाठाकुरपरमसनेही ॥ जिनएदीनीसुंद
रदेही ॥ नरदेहीकोलाहोलीजे ॥ प्रेममग्नहोयहरि
रसपीजै ॥ १२ ॥ डडाडामाडोलचित्तजनिकरो ॥
हृदयध्यानहरिहीकोधरो ॥ आनदेवकाहेकोध्यावै॥
दृढ़बिश्वासविष्णुगुणगावै ॥ १३ ॥ ढढाढूंढ़नको

कहँजइयेभाई ॥ रोमरोमप्रभुरहोसमाई ॥ पिंडब्र ह्मांडरह्योसमपूरा ॥ सदानिकटहरिबासनदूरा ॥ ॥१४॥ ननानामहरिहिँकोलीजै ॥ हरिभक्तनकीसे वाकीजे ॥ साँचिभक्तिभगवानकोभावे ॥ प्रेमसहि तरसनागुणगावे ॥ १५ ॥ ततातेरीसुफलकमाई ॥ नरदेहीसुमिरनकोपाई ॥ हरिभजगर्भबासतेछूटो ॥ रामनामऐसोधनलूटो ॥ १६ ॥ थथाथोराहीजीव नहैभाई ॥ हरिबिनजन्मवृथारथजाई ॥ चितचेतहु हरिनामउचारो ॥ तनुकीत्रिबिधतापनिरवारो ॥ ॥१७॥ ददादेखतहीजगकोव्यवहारा ॥ मायाजाल बँध्योसंसारा ॥ बंधनतेछूटनकोचहिये ॥ शरणजा इसंतनकेरहिये ॥ १८ ॥ धधाधरणीधरहिरदेधरि भाई ॥ संतनकेप्रभुसदासहाई ॥ सदासमीपनिमि षनहिँटरहीं ॥ भक्तजनोंकीसेवाकरहीं ॥ १९ ॥ न नानेहहरीसोंलावौ ॥ प्रेममग्नरसनागुणगावौ ॥ दु बिधाधर्मतजोमनभ्राता ॥ संतजननकोकीजेसाथा

॥ २० ॥ पपापरेपरेसबजन्मगमायो ॥ गुणाबाद प्रभुकोनहिँगायो ॥ मायाभर्मभूलिरहोअंधा ॥ जन्मगमायोकरिकरिधंधा ॥ २१ ॥ फफाफिरिफिरि परेमोहकेफंदा ॥ अजहुँनचेतमूरुखअंधा ॥ गुरुचरणनकीधरुमनआशा ॥ हरिभजिमेटोयमकीत्रासा ॥ २२ ॥ बबाबोलोअमृतबानी ॥ स्नेहप्रीतिरसना गुणसानी ॥ हरिहीराहिरदैधरिराखौ ॥ कटुकबचनमुखतेंजनिभाखौ ॥ २३ ॥ भभाभूल्योमनसमुझावौ ॥ जासोंभवजलफेरिनआवौ ॥ ऐसीभक्ति करोमनमेरा ॥ जरामरणहोवैनाहिंतेरा ॥ २४ ॥ ममामोहजालभवसागरभारी ॥ धीमरकालमीनसंसारी ॥ जाललियेयमफिरतअहेरा ॥ हरिबिमुखनपरदेतदरेरा ॥ २५ ॥ययायहअवसरनहिँबारंबारा ॥ तातेपुनिपुनिकरतपुकारा ॥ सुनहुमित्रतुमचतुरसुजाना ॥ बिषरसछांड़िभजौभगवाना ॥ ॥ २६ ॥ ररारटनाहरिहीसोंतुमलावौ ॥ हीराजन्म

नबादिगमावौ ॥ ऐसाहीराजोगमजाई ॥ अवसरचूकेफिरपछिताई ॥ २७ ॥ ललाललअमोलकहेमनहरना ॥ तनुभंडारयत्नकरिधरना ॥ प्रभूलालगुरुदेवलखाया॥तृष्णालोभसबदूरिभगाया ॥ २८ ॥ ववावुनगुरुकीबलिहारीजैये ॥ जासोंबस्तुअगोचरलहिये ॥ बारबारनावौपदमाथा । उनपदकमलशरणचितजाता ॥ २९ ॥ ससासद्गुरुकीकाकरौंबड़ाई ॥ महिमामुखतेबर्णिनजाई ॥ चितलागोसद्गुरुकेचरणा ॥ रसनाएककहाँलगिबरणा ॥ ३० ॥ षषार्षींचलियोगुरुअपनीओरा ॥ मायाफंदपलकमेंतोरा ॥ निर्भयभयेपापसबत्यागे ॥ जबगुरुचरणोंमेंचितलागे ॥ ३१ ॥ शशाशोचबिचारमिटेजियजगते ॥ दीपकज्ञानदियेगुरुतबते ॥ नाश्योतिमिरभयोपरगासा ॥ मानौरबिपूरणकरिभासा ॥ ३२ ॥ हहाहरिगयेपापराछितआपू ॥ श्रीगुरुचरणकमलपरतापू ॥ जैसेधूंधचहूंदिशिघेरा ॥ प्रगटभानुजब

भयउउजेरा ॥ ३३ ॥ ललालेबेकोहरिजीकोनामा ॥ देबेकोअनदानसमाना ॥ धरनेकोप्रभुजीकोध्याना ॥ सेवनकोगुरुचरणसमाना ॥३४॥ छछाछाँड़नविषयवदनजोचहिये ॥ सद्गुरुचरणनिकेहोरहिये ॥ नामप्रधुररसपिवोसुजाना ॥ गर्भबासनहिंहोयपयाना ॥ ३५ ॥ बाराखड़िआनँदगुणगावौं ॥ सबसंतनकोसीसनवावौं ॥ दीनपतितहैदाससुदामा ॥ नमस्कारगुरुदेवसुनामा ॥ ३६ ॥ इति सुदामाजीकी बाराखड़ीसंपूर्णा ॥ श्रीकृष्णार्पणमस्तु ॥ ॥

## ॥ अथ मधुरवचनप्रशंसा ॥

सो०–सबै अनन्दित होय, मधुर वचनके सुनतही॥
तेहिते बेलिय सोय, वचनहु कहा दरिद्रता १

## ॥ अथ सत्यप्रशंसा ॥

दो०–सत्यहिते रवितपतहै, सत्यहिपर भुवभार॥
बहै पवनहू सत्यते, सत्यहि सबआधार॥१॥

## ॥ अथ करुणाबत्तीसी प्रारंभः ॥



श्रीगणेशायनमः ॥ ॥ कवित्त ॥ ॥ गिरिको उठायब्रजगोपकोबचायलियोअनलतेउबार्योपुनि बालकमँजारीको ॥ गजकीअरजसुनिग्राहतेछुटाय लीनोराख्योव्रतनेमधर्मपांडवकीनारीको ॥ राख्यो गजघंटतरेबालकबिहंगमको राख्योपणभारतमेंभी षमब्रह्मचारीको ॥त्रिविधतापहारीनिजसंतनसुसुख कारीमोहिंतोभरोसोभारीऐसेगिरिधारीको ॥ १ ॥

कमलानिबासनिजदासनकीपूरैआशताकेविश्वास
विषभख्योमीराबाईहै ॥ केशवकमलनैनसंतनक
रनचैनसैनहितभयेभूपमंजनकोनाईहैं ॥ इंद्रजूकोह
न्योमानसुदामाकोदियोदानभक्त जानिछानिना
मदेवजीकीछाईहै ॥ नंदकेकन्हाईनिजसंतनसुखदा
ईबलदेवजूकेभाईसोहमारेहूसहाईहैं ॥२॥ काहूकेअ
धारसेवाबणिजव्योपारकोकाहूकेअधारथितवितखे
तगाँवको ॥ काहूकेअधारतनुसारभ्रातबंधुनकोका
हूकेअधारप्रियसारनिजनामको ॥ काहूकेअधारबि
द्याबुद्धिबलग्रोहैअरुकाहूकेअधारहाथीघोड़ाधनधा
मको ॥ मैंतोनिराधारमेरीहरिहिकरोगेसारमेरेतोअ
धारएककेवलहरिनामको ॥ ३ ॥ केऊकर्मबादीकेऊ
अन्नभोप्रसादीभये केतनकीमतिभईन्यायसांख्यम
त्तकी ॥ केतेजगदानीयमनेमकोप्रमाणकरैंकेतेपरती
तगहैंतीरथहूव्रत्तकी ॥ केऊब्रह्मचारीकेऊयोगीजटा
धारीभयेबानप्रस्थकेतनकोदयासाँचसत्यकी ॥ मैं

तोहूंपतितमेरीकौनघोसव्है हैगतिकमलापतिराखौ पतिमोसेपतितकी ॥ ४ ॥ केऊकरैंसेवाकेऊराखतहैं लेवादेवाकेऊकरिखानताकेखेतहीकाहिल्लाहै ॥ केते कमेवासीकेतेदानहुंकेआसीकेतेकगानतानबिषयकी बिधिरखिल्लाहै ॥ केतेमहाक्रूरकेतेसबगुणपूरकेते धीरकेतेअतिबांकेरणखेतमेंअरिल्लाहै ॥ मैंतोमहाक्रूर ताकोउद्यमनहिंमूरएकयशोमतवारोकारो हमारोउ सिल्लाहै ॥ ५ ॥ केऊप्रेमलक्षणाभक्तिमैंविचक्षणव्है नीकेभांतिसेवाकरजानैंनिधिज्ञानकी ॥ केऊतत्वबो धसेतीआतमकोशोधकरैंसाधैंनित्ययोगगतिजानैंरो धपानकी ॥ केऊतनुसासनासबासनायतनसहैंकेऊ कउपासनागणेशशिवभानकी ॥ हूंतोहूंअजानता केकाहूसेपिछाननाहीं कोऊकछुजानैंहूंतोजानुना थजानकी ॥ ६ ॥ जैसेखगबालककोराखिलियो घंटातरेलाक्षागृहबीचराख्योपांडवसबसाथको ॥ राखिलियोपरीक्षितकोमाताकेउदरमाहिंराख्योब्रज

ग्वालगिरीधाऱ्योनिजहाथको ॥ पारथकेस्वारथ कोसारथीभयेहौ तुमसखानिजजानिकैजितायोहै भारतको॥पावकप्रजारितहाँराखीहैमँजारीकोसुवैसी भांतिराखौनाथमोसेअनाथको ॥७॥ केऊध्यानधार णासमाधिविषैलीनभयेमिलावैंपरमात्माकोआत्मा विचारीको ॥ केतेंनिष्काममनअजपाकोजापजपैं केतेभजैंशंकरधतूरकेअहारीको ॥ केतेसकाममंत्र यंत्रआठौयामजपैंकेतेलोभदामकेतेगणेशसुखकारी को ॥ तेरोध्यानज्ञानतेरोआसरोतिहारोमोहिंकोई कछूध्यावौमैंतौध्यावौंगिरिधारीको ॥ ८॥ लीलाअ गाधब्रजबासिनकेहेतसेतीधनाजूकेखेतबिनबोयेउ पजाईहै ॥ भीषमकोपणऔरद्रौपदीकीलाजराखीअ शरणशरणकीर्तिवेदमध्यगाईहै ॥ बूड़तबचायोब्र जकरपरगिरिधाऱ्यो साहबननरसीकीहुंडीसकराई हैं ॥ करियेनबारअबसुनियेपुकारमेरीमोपैब्रजरा जगजराजकीसीआईहै ॥ ९ ॥ दीनबंधुदयासिं

धुमेटनदुखद्वंदके ऐसेतौअनेकबिबिधग्रंथनमेंकही है ॥ गोपमेहतेउबारेराजाबंधतेनिवारेभारतमेंपारथ हितएतेशरसहीहै ॥ नामाकबीरगीधगणिकारु कीरतारेचीरबाढ़िद्रौपदीकोजगयशलहीहै ॥ बेर मॉंझधारमेरोदुखवारदेकैएहोनाथकरुणानिधिमेरो हाथहीगहीहै ॥ १० ॥ छंदमत्तगयंद ॥ ॥ आ रतनेकगुहारसुनीतबदीनदयालुकीरीतखरीकी ॥ दौ रतभेतजिकैनिजधामसुबातसुनीतबभीरपरीकी ॥ मेरियबेरविलंबरहेसुकहातकसीरकरीजुहरीकी ॥धा यसबेरसुनीजबटेरकरीनहिंबेरसुबेरकरीकी ॥ ११॥ तादिनटेरसुनी ततकालसहायककाजकीआनखरे हौ ॥ संतनहेतअनंतअपारजुआपसबैअवतारधरे हौ ॥ मेरीगुहारसुनीनहिंकानसुकान्हकहौकिनबा परेहौ ॥ पौढ़रहेबटपातमेंनाथहोभोरभयेकिजुराज करेहौ ॥ १२ ॥ कबित्त ॥ तबतोभक्तनसहायकाज ब्रजराजकंसकोबिदारिमतिधरीनचित्तमामाकी ॥

बालदभरल्यायेजुलाहाकेदयालुहोयगवुहिंजिवाई अरुछानछाईनामाकी ॥ संतनकोपणग्वालगणरा ख्यो व्यालसेतीविपत्तिहरिसंपतिअमितदेसुदामा की ॥ अहोबलवीरतुमद्रौपदीकोबाढ्योचीरहरत क्योंनपीर अबमोसेनिकामाकी ॥ १३ ॥ द्रौपदी कीलाजकाजद्वारिकासेदौरिआयेचीरकोबढ़ायटेंक राखीसभ्यशीलकी ॥ पुत्रहेतनारायणनामलेततत कालकाटेयमजालगतिभईअजामीलकी ॥ मूठीए कचावलकीखातहिनिहालकियोकैसीदशाभईउन ब्राह्मणकुचालकी ॥ मेरेहूंकरोवीढीलहोतहोकहा वमीलतबतोनकरीढीलटेरसुनापालकी ॥ १४ ॥ कबकोपुकारतहौंसुनतनएकोबातएहोनँदलालतुम कैसेप्रतिपालहो ॥ कहतेदयालुसोतोदयाउनदे खियतमेरीमतिऐसीआछेनीकेपशुपालहो ॥ धन्यो होनृसिंहरूपतबहींप्रल्हादकाज अबतोनलाजकछु गोधनमैग्वालहो ॥ डान्योतेलकाननमैंबस्योजा

यबनमैंशेषशयनलेटकीधौंपौढ़ेघरपातालहौ ॥१५
बेरबेरटेरटेरजीभहू शिथिलभई हरतनमेरीपीरकैसे
अभिमानीहौ ॥ कृपणभयेहोकीधौंमौनकोगहेहौ
कान्हदयाउनआवैअबकैसेउनमानीहौ ॥ कैसेकैउ
दारतुमहोतहौमुरारिगोपिनकेप्यारेछाँछदूधहूकेदा
नीहौ ॥ बकिबकिथकीबानीकछुहूनचित्तआनी
जानीहमजानीबूझिकरतआनाकानीहौ ॥ १६ ॥
वेदऔपुराणनमेंकरतबखानऐसेसतयुगबीचध्रुवप्रह
लादकोतूठेहौ ॥ त्रेताकेबीचनीचकुलकीनकरीका
निभीलनीकेहाथप्रेमभाखेबोरजूँठेहौ ॥ द्वापरकेअं
ततुमद्रौपदीकिलाजराखीपांडवकेकाजदलकौरवके
रूठेहौ ॥ अबकलिकालमेंजोकरौनसहायमेरी
तोसबलोगहँसकहैंहरीझूँठेहौ ॥ १७ ॥ हमैंतुमैं
बनैगाढ़ीअतिहिबयसबाढ़ीताकोकरोकौनसानिबेरो
अबन्यावरो ॥ टेरतहूंभोरसाँझताकीपरवानकछुजा
नतहोऐसोजुबकैहैकोऊबावरो ॥ मैंतोनाथदीनतुम

नाथकहेदीननकेनामसोंप्रमाणअबकरौक्योंनचाव
रो ॥ बिरदबिचारिकैमुरारिमेरीलाजराखो मेरीला
जखोयेजाइबिरदरावरो ॥ १८ ॥ जादिनभोतभ
ईतबकीकहीजानतनहीं सुनौकानदेकैजोहैबाततंत
की ॥ भयेहोकठोरऔरकियोकहाचाहतहोनंदके
किशोरलाजराखौक्योंनसंतकी ॥ करोगेसहायअब
दुखितभयोहौंअतिमोपैयदुरायहायपरीहैदुदंतकी॥
टेरतहौंबेरबेरभँवरमाँझमेरीअरजएहोहरीतोकौकछु
कबरहैबसंतकी ॥ १९ ॥ एहोयदुरायमैंकहतहौं
सुनायसोअबनीकचितधरीप्रभुनेकनरिसायहो ॥
हूंतोपऱ्योगैलताकीकियहीबनैगीटैलसबसेबसायप्र
भुमोसेनबसायहो ॥ दयावंतकहावैतौदयाहूकोका
जराखिमोसेपतिततीनलोकमैंनपायहौ ॥ खेवतहौं
बिपतिएकघेरलईचहूँओर मेरीकरहोसहायकीधौलो
कनहँसायहौ ॥ २० ॥ जगतकेस्वामीअंतरजामीहूँ
कहावतहोहरतनाहींमेरीपीरएतेअभिकूकेपर॥ सुदा

माबिभीषणकोछिक्रमहिँ राजाकियोअरीकरियेवो
कहामोसेएकटूकेपर ॥ मोपरपरीहैभीरदेखतहोबि
नापीरएहोघनश्यामघनवृथाखेतसूकेपर ॥ करनी
सहायजोतोबेगदेसहाय करोपीछेकहाहोतकियेऔँ
सरकेचूकेपर ॥२१॥ कहाभयोजोपैतुमद्वारिकाकेरा
जाभयेगोकुलकेबासीखाँसीछाछकेपिवय्याहो ॥ क
बहूँमच्छबाराहनृसिंहपरशुरामभये कबहूँभयेबाम
नअच्छेस्वांगीभँवय्याहो ॥ धेनुकेचरय्यागुंजमाल
केधरैय्यापुनिबंसीकेबजैय्याअरुबनमेंरहैय्याहो ॥
टेरतहौंप्रातरातबूझीनाहिंमेरीबातजानीहमतातभ्रू
गुलातकेखवय्याहो ॥ २२ ॥ कौरवकोबंसबोऱ्यो
कंसजूकोकंधतोऱ्योगोपिनकोदधिचोऱ्योदोऊबट
पारेहौ ॥ वृंदाअरुबकीबोरीकुबिजासोंप्रीतजोरीदा
नदेतबलिबोऱ्योचोरचिरवोरहौ ॥ कबहूंकुलीनकी
सहायकरिसुनीनाईवेश्याअरुकीरगीधएैसेनकोतारे
हौ ॥ जरासंधसेतीहारेद्वारिकापधारेतुमकवनकेका

जसारेऔरकेबिगारेहौ ॥ २३ ॥ गौतमकीनारीता
कीकथाबहुतविस्तारी यद्यपिउधारीतनछिद्रउघरा
यकै ॥ दुःशासनद्रौपदीकेसभाबीचकेसखैंचेतबला
जराखलुईलाजकोगमायकै ॥ भयोबलहीनजबअ
तिहीअधीरछिन्नतबगजकाजहरिआयेतुमधायकै ॥
दीनकेदयालप्रभुयामेंतोसँदेहनाहींकरतसहायआ
पनीकेतनतायकै ॥ २४ ॥ काहूकेतोहेतकरिखेतही
निरायदियोकाहूपरप्रीतिकाजबालभरिल्यायेहौ ॥
काहूकेमँजूरहोइछानिहींछवायदईनाईहोइनृपतिको
आरसीदिखाईहौ ॥ काहूपैदयालहोइदारिदबि
दारिदियोकाहूहेतसाहबनहुंडीसिकराईहौ ॥ करि
हौंजोहोमजापदेखतहोआपसबमोंसोंतोतिहारेनई
बातहींबनाईहौ ॥ २५ ॥ जानतहौंभलीबिधिबड़े
बिश्वासीपरछलकोकरैयथाऐसोदेख्योकोइधूतना ॥
पांडुपुत्रहेतकुरुक्षेत्रमैंमचायोयुद्धकौरवबंसबोरबेको
ऐसोकोउदूतना ॥ महानिरदईकछुबातहीनजात

कहीयादोबंसबोरबेकोऔरकोउसपूतना ॥ स्तनको
पानकरप्राणनकोपानकियेपूतनासुपूतनापुकारत
मोंपूतना ॥ २६ ॥ दाससुदामाकोसंपतदीचुटकीभ
रिचावलपाहिलीने ॥ सागकेपातपचोलिकैखाइ
तबैऋषिभोजनदीनेनबीने ॥ कंसकीदासीपैचंदन
लेपटरानीकरीकहौंमानकरीने ॥ कारययाजगमैं
यदुरायअकोरलियेबिनकौनकेकीने ॥ २७ ॥ या
हिजगहेतप्रभुकेतेअवतारधरे ताकेअबपालबेकोकै
सेमनमोरोगे ॥ एहोजगजीवनजगदीसपोषणभर
णतुमबिरदनिबाहनमैकैसेदिल चोरोगे ॥ बिरद
काजअतिहीअधीरभयेजातहौसोकहाश्रेष्ठसेतीनेह
तिनकासोतोरोगे ॥ धरिकेबराहरूप अवनीज्ञ
तुंडधारिअबकहापृथिवीकोबिनामेहबोरोगे ॥२८॥
ब्रह्ममहेशशेषनारदगणेशकहैं भक्तनकेकाजहरि
आपदेहधारीहै ॥ मंगलकरणदुखद्वंदकेहरणपुनिपो
षणभरणऐसेरटैंनरनारीहै ॥ बिरदभक्तबत्सलसोबेद

औपुराणकहैंजानतहौंजाकेअबखोबेकीबिचारीहै ॥ द्वारकाकेबासीभयेजातकेमेवासीअब मेरीहोतहाँसी यामेंहाँसीतोतिहारीहै ॥ २९ ॥ पीपासोपापीअजामीलसोंसुरापीअरुव्याधसोंअधमतान्यो अहल्याउधारीहै ॥ राकाबांकाकीरतारेकेतिकअहीरतारे हाथीसेहजारबारपुनिबारत्यारीहै ॥ कुबरीरैदासपीपाधनानामदेवछीपा ऐसेतोअनेकतारेतान्योनागकारीहै ॥ अधमअधमतारेकेऊअधमीउधारेसबहीकेकाजसारेअबबारीसुमारीहै ॥ ३० ॥ करुणानिधिकीन्हसुनोविनतीसुनबेकेबिनाप्रभुकैसेसरैगो ॥ दीनदयालदयाकरियेजोगईकरियेतोपलाउधरैगो ॥ मोसेकपूतकेकामकृपानिधियाजगमेंकहौकौनकरैगो ॥ तातेमैंनाथकोहाथगह्योरघुनाथबिनादुखकौनहरैगो ॥ ३१ ॥ करतअपराधभोरसांझतरकौरनितअतिहीकठोरमतिबौरकोनकामहौं ॥ आतुरअधीरतातेधीरजधरतनाहींऊँचनीचबोलिग

तिन्नकौंआठौंयामहौं ॥ अरचानजानूँकछूचरचान बूझतहौंकरिहेतप्रातसेनलेतहरिनामहौं॥सबतकसी रबलबीरमेरीमाफकरौ कहैमाधोदासप्रभुतिहारोगु लामहौं॥३२॥ ॥दोहा॥ ॥याकरुणाबत्तीसिको, पढ़ैंसुनैंनरनारि॥ तिनकेसबदुखद्वंद्वको, काटैंकृष्ण मुरारि॥३३॥इतिश्रुं०मा०कृ०तकरुणाबत्तीसीसं०

## ॥ अथ पंचरत्नवर्णन ॥

दो०-तुलसीयहिसंसारमें, पंचरत्नहैंसार ॥
साधुमिलनऔहरिभजन, दयादीनउपकार

## ॥ महत्प्रशंसा ॥

शशिकलंक हरिभृगुलता, वड़वानलहिसमुद्र ॥
बड़ेराखिरयागैंनहीं, शेषभूमिबिषरुद्र ॥ १ ॥

## रासकी गति

ताथेइताथेइताताथेइताताथेइथेइथेइताताथेइताता ताताथेइतातताथेइताथेइताथेइथेइततथाथेइततथा थेइतथेइतथेइताताताथेइया ॥ ॥ ॥ ॥ ॥

# अथनरसीमेहताकीहुंडीलि०



श्रीगणेशायनमः ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ श्रीगणपतिकोपहिलेध्यावौं ॥ जबनरसीकीहुंडीगावौं ॥ परमभक्तमेहताहैनरसी ॥ रामभजनमैंबुद्धिहैसरसी ॥ १ ॥ निशिदिनरामकृष्णचितधरै ॥ झूँठीदंतकथानहिंकरै ॥ जाकोहैजूनाढ़बास ॥ रामभजनमैंरहेहुलास ॥ २ ॥ तहँआयेसाधूजनदोय ॥ बा

सोलेकररहिगेसोय ॥ प्रातजागपूँछतहैंतहाँ ॥ कौ
नलिखतहैहुंडीयहाँ ॥ ३ ॥ एकमसखरैंकीन्हीहाँ
सी ॥ सुनियोहोतीरथकेबासी ॥ घरमेहतानरसीके
जावो ॥ चाहेजितनीहुंडिलिखावो ॥ ४ ॥ उनके
धनकोछेड़ोनाहीं ॥ बहुतेरीलक्ष्मीघरमाहीं ॥ जब
साधूपूँछतघरआये ॥ नरसीजीघरबैठेपाये ॥ ५ ॥
रामरामसाधूबोलेजब ॥ हाथजोड़नरसीबोलेतब ॥
उज्वलजलसेपांवपखारे ॥ ऊंचेआसनपरबैठारे ॥
॥ ६ ॥ पांवपखारिलियोचरणामृत ॥ धनधनअप
नोभाग्यबखानत ॥ श्रद्धामाफककरीरसोंई ॥ पा
यलियोसाधूजनदोई ॥ ७ ॥ चलकरियेआरामक
रायौ ॥ नरसीपगचापनकोआयौ ॥ साधुनकोपूँछ
तहैऐसी ॥ मोपरकिरपाकीनीकैसी ॥ ८ ॥ साधू
बोलेबातबनाय ॥ नरसीजीसुनियोचितलाय ॥ सं
गतमिलैचलैनहिंसाथ ॥ हमपासेरुपयासौसात ॥
॥ ९ ॥ रोकरुपैय्याघरमेंधरो ॥ नगरद्वारिकाहुंडी

करौ ॥ सोचतनरसीकहाकहुँइनको ॥ करमभोग
भेजेहैंजिनको ॥ १० ॥ मेरेतोहरिनामअधारा ॥
एहीबणिजकरौंब्यौपारा ॥ अबहरिकीअस्तुतीकर
तहैं ॥ तासुमिरेसबकामसरतहैं ॥ ११ ॥ गजसहाय
कीन्हीततकाला ॥ गरुड़छाँड़धायेगोपाला ॥ परसी
शिलाचरणरजधारी ॥ गौतमनारिअहल्यातारी ॥
॥ १२ ॥ पृथ्वीअसुरडुबाईजबै ॥ धरिबराहतनुआ
नीतबै ॥ हिरणाकुसजबखरोरिसायो ॥ नृसिंहरू
पप्रहलादबचायो ॥ १३ ॥ चारमासतुमबलिकेद्वा
रा ॥ आपपधारेश्रीकरतारा ॥ मान्योपापीरावण
राई ॥ लंकबिभीषणकोतुमदाई ॥ १४ ॥ सुतसनेह
हरिनामउचाऱ्यो ॥ अजामीलसोंपापीताऱ्यो ॥
आठौयामपढ़ातीकीर ॥ गणिकातारीश्रीरघुबीर ॥
॥ १५ ॥ जूँठाबोरभिल्लिणीहाथ ॥ आपअरोगेश्री
रघुनाथ ॥ भेजीकंसपूतनाआई ॥ बनीरूपअति
सुंदरताई ॥ १६ ॥ श्रीमुखमैंजबअंचलदीनो ॥

ताकोप्राणखींचतबलीनो ॥ शकटासुरराक्षसजब आयो ॥ बैठोगाड़ाबदनछिपायो ॥ १७ ॥ दीन्हीलातकन्हय्यालाला ॥ मार्योपापीकोततकाला ॥ तृणावर्तअतिगरदउठाई ॥ नंदगाममैंधूममचाई ॥ १८ ॥ लेकरकान्हगयोआकासा ॥ मुष्टिकमारकियोतबनासा ॥ बालपनेमैंमाटीखाई ॥ मातयशोदामारणआई ॥ १९ ॥ देखुमातमैंकछ्नखायो ॥ तीनलोकमुहमैंदरसायो ॥ देखयशोदाबिस्मयभारी ॥ पलमैंमायादूरीकरी ॥ २० ॥ ॥ दोहा ॥ पयउफनातोदेखकर, गईयशोदादौर ॥ पीछेदधिकीमाथनी, फोड़ीनंदकिशोर ॥ २१ ॥ रीसभरीमाताजबै, सुतकोपकर्योधाय ॥ ऊखलसौंबांध्योतबै, नंदनंदनब्रजराय ॥ २२ ॥ दोरूखनकेबीचमैं, ऊखलखैंच्योजाय ॥ नलकूबरपरगटभये, टूटपरेवृक्षराय ॥ २३ ॥ नारदजीकोशापजो, दूरभयोततकाल ॥ चढ़विमानसुरपुरगये,

तिनकोकियोनिहाल ॥ २४ ॥ बत्सासुरबछराभयो, रूपकपटकोधार ॥ श्रीकृष्णवाकोमारियो, पटक्यो पाँवपछाड़॥ २५ ॥ बरुणलेगयोनंदको, यमुनामा हिंडुबोय ॥ पिताआँचजानीतबै, कृष्णछुड़ायेमोय ॥ २६ ॥ ॥ चौपाई ॥ चोरेचीरजबैघनश्याम ॥ ब्रजबासिनकेपूरणकाम॥ऋषिपत्नीकेकरकेतीवण ॥ आपअरोगेजगकेजीवण ॥ २७ ॥ जलयमुनाकोमो टोभाग॥जामैनाथ्योकालीनाग ॥ बच्छग्वालब्रह्मा हरिलीन्हा ॥ श्रीनँदलालफेरसबकीना ॥ २८ ॥ बरसएकलागीसबमाया ॥ ब्रजबासिनकछुलक्षन पाया ॥ कोप्योमघवाब्रजपरजबहीं ॥ गोपीग्वाल बचायोतबहीं ॥ २९ ॥ धनिधनिब्रजकेगोपीग्वा ल॥ नितखेलततुमउनसँगख्याल ॥ निशाशरदअ रुबालासाथ॥ रासरच्योश्रीगोपीनाथ ॥ ३० ॥ सा थअक्रूरमधुपुरीआये ॥ लोगनगरकेअतिसुखपा

ये ॥ कुब्जासँगतुमरमेकृपाला ॥ क्रीड़ाकीनीश्री गोपाला ॥ ३१ ॥ हाथीहत्योकुवलयापीड़ ॥ जिनकोकंसचढ़ायोभीड़ ॥ जानिबूझकैभलोखिलायो ॥ पकड़सूंड़करदूरभगायो ॥ ३२ ॥ मुष्टिचणूर हतेदोमल्ल ॥ कुस्तीकरिमान्योयकपल्ल ॥ पापीकंसहत्योमहराज ॥ उग्रसेनकोदीन्होराज ॥ ३३ ॥ आठभईतुम्हरेपटरानी ॥ एकतेएकअधिकमनमानी ॥ अंतरयामिद्वारकानाथ ॥ उनकोहैमेरेसिरहाथ ॥ ३४ ॥ ॥दोहा॥ ॥ अतिसुंदरिहैरुक्मिणी, लक्ष्मीकोअवतार ॥ सतिभामाकोमानहै, जाम्बवतीसोंप्यार ॥ ३५ ॥कालिंदीनागनजिती, भद्राजीसोंहेत ॥ मित्रवृंदाअरुलक्ष्मणा, कुलकोशोभादेत ॥ ३६ ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ पारिजातसुरपुरसेलाये ॥ सतिभामाघरआनिरुपाये ॥ भ्रमउपज्योनारदकोजबै ॥ महलौंमहलपधारेतबै ॥३७॥ बिपतसुदामाकीतुमहरी ॥ घरमेंऋद्धिसिद्धिबहुक

री ॥ अग्निअजीर्णहोगईतबै ॥ बन खांडवमेंजराईज
बै ॥ ३८ ॥ यज्ञराजपांडवकोकियो ॥थालीमांजन
कोतुमरयो ॥ जबजबबोल्योजोशिशुपाला ॥ था
लीफेंकहत्योततकाला ॥ ३९ ॥ जबद्रौपदिकीकी
नीभीर ॥ बस्त्रबढ़ायोघव्योनचीर ॥ शापदेनपांड
वकोआये ॥ बनमेंऋषिकोबहुतअघाये ॥ ४० ॥ दा
सविदुरकोमोटोभाग ॥ अतिहिप्रीतिसोंपायोसाग
॥ भीषमकोपणराख्योजबै ॥ भीड़पड़ीभारतमेंतबै ॥
॥ ४१ ॥ कियोपरीक्षितकेरिसहाय ॥ गर्भवासमें
लियोबचाया ॥ भारतमेंअतियुधमचाया ॥ टीटो
ड़ीकाअँडाबचाया ॥ ४२ ॥ मित्राचारकियोहैपार
थ ॥ जाकोआपजितायोभारथ ॥ पांडवकोअश्वमे
धकरायो ॥ अतिहिप्रीतिसोंहेतजितायो ॥ ४३ ॥
मद्यपियोयादवमिलिसबहीं ॥ तोइच्छासोंप्रगटेतब
हीं ॥ उद्धवकोतुमज्ञानसिखायो ॥ कृष्णरूपप्रभुघा
मसिधायो ॥ ४४ ॥ तुम्हगुणकोकहाविचार ॥ सुर

तेंतीसनपावहिंपार ॥ मैहूंदीनऔरनहिंहाथ ॥ आपकहीजेदीनानाथ ॥ ४५ ॥ तुमअनेकभक्तनको तारे ॥ संतहेतबहुकारजसारे॥ मैंशरणागतआयों तेरी ॥ तुमहिँ प्रतिज्ञाराखोमेरी ॥ ४६ ॥ गदगद होयप्रेममैंपाग्यो ॥ अबहुंडीलिखनेकोलाग्यो ॥ नगरद्वारिकासिद्धिश्री ॥ सुभगसुथानजहांबसैंहरी ॥ ४७ ॥ श्रीसाहाजीसांवलनाम ॥ तिनकोनरसी करैप्रणाम ॥ तुमपरतापचैनहैयहां ॥ अतिआनंदचाहियेवहां ॥ ४८ ॥ पानकपूरअरोगणलीजे ॥ डीलांकाबहुयतनकरीजे॥डीलांपाछेसारीगाथ॥ सुद्रामनियोडीलांसाथ ॥ ४९ ॥ अपरँचसमाचारसों काम ॥ हुंडीसिकारदीजोदाम ॥ हमराखासाधूजनपासा ॥ साहयोगतुमदीजोखासा ॥ ५० ॥ सातसैकरारूपयालीना ॥ नेमेजाकासाढ़ातीना ॥ पौनादोयचौगुनाकीजो ॥ देखतसबैदामगनदीजो ॥ ५१ ॥ मितीमाससंबतअरुदीनू ॥ लिखशिरना

मूकोठोकीनू ॥ हुंडीसाधूलीनीजबै ॥ नरसीउनको
बोल्योतबै ॥ ५२ ॥ हांथसांवलेसाहकेदीजो ॥
तुरतरुपइयाअपनालीजो ॥ करिमैंजलसोपहुँच्यो
तहां ॥ नगरद्धारकासांवलजहां ॥ ५३ ॥ जाकर
भेटेश्रीरणछोड़ ॥ पापगयेतबतनकेक्रोड़ ॥ तीरथ
बासीपूंछततहां ॥ सांवलसाहरहतहैंकहां ॥ ५४ ॥
कोइबतावोउनकोबास ॥ सांवलपरहुंडीहमपास ॥
लोकनगरकेऐसीकहैं ॥ सांवलसाहयहांनाहिंरहैं ॥
॥ ५५ ॥ कोउठगारेपासठगाये ॥ तुमतोहुंडीखो
टीलाये ॥ देरनकरौबेगितुमजावो ॥ उसीठगारेको
पकड़ावो ॥ ५६ ॥ उपजीजीकोबड़ीउदासी ॥ पी
छाचलिभोतीरथबासी ॥ दोअरुतीनकोसजबआ
या ॥ बैठेउथकिकरिवृक्षकिछाया ॥ ५७ ॥ भयोजीब
मेहर्षउछाह ॥ तबहींआयेसाँवलसाह ॥ रामरामक
रबैठेआगे ॥ हालहकीकतपूंछनलागे ॥ ५८ ॥ साधू
बोलेमधुरीबानी ॥ कहाकहूंकछुगतिनहिंजानी ॥

सांवलपरहुंडीहमलाये ॥ ताकेदामकछूनाहिं पाये॥ ॥ ५९ ॥ अबपीछानरसीपैजइबे ॥ ईजतउसकीखू बगमइबे ॥ तबबोलेतुमसारोकाम ॥ सांवलसाह हमारोनाम ॥ ६० ॥ बसौंद्वारकाअतहीछानै ॥ कोइकहरीकोसेवकजानै ॥ हुंडीकाढोरुपयालीजै ॥ खरचोखाबोदेरनकीजै ॥ ६१ ॥ तबसाधूजनभयेखु साल ॥ हुंडीकाढिदीनततकाल ॥ गांठरुपइयाबां ध्योजबै ॥ सांवलकोपूंछतभेतबै ॥ ६२ ॥ कहासाख अरुकहापिछान ॥ नरसीकातुमकरोबखान ॥ सां वलकहैंसाधुसुनिलीजै ॥ नरसीमेरासखागनीजै ॥ ६३ ॥ मैंसेवकनरसीकोतनी ॥ उनकीमोपरकि रपाघनी ॥ उनकोबेंच्योहूंबिकजाऊं ॥ अधिकीऔ रकाहदरसाऊं ॥ ६४ ॥ मनआयोआनंदउछाह ॥ कागदलिखतेसांवलसाह ॥ सिद्धिश्रीजूनागढ़बा स ॥ बिराजमानहोहरिकेदास ॥ ६५ ॥ सरबऊ पमालायककरूं ॥ तापरश्रीअष्टोत्तरधरूं ॥ जिनका

हैनरसीजीनाम॥चरणकमलपरकरूंप्रणाम ॥ ६६ ॥
कृपातुम्हारीसुखैहैयहां॥अतिआनंदचाहियेवहां॥
खानपानचितनीकेआनो ॥ मुद्राडीलांपाछेजानो
॥ ६७ ॥ सदाकरतहौहमपरदाया ॥ याहीभांति
राखियोमाया ॥ हुंडीतुम्हारीसाधूलाये ॥ जिनके
दामलियेपरखाये ॥ ६८ ॥ हेतकरोतुमअनँदअपा
र ॥ हुंडीलिखजोबारंबार ॥ यहिबिधिकागदलि
खियोजबै ॥ सौंप्योसाधूजनकोतबै ॥ ६९ ॥
यहदीजोनरसीकेहाथ ॥ एकजबानीकीजोबात ॥
दूजीचितमैंकभीनआनो ॥ सांवलकोसेवकहीजा
नो ॥ ७० ॥ ऐसीबातपरस्परभई ॥ बिदाहुएसा
धूजनसई ॥ फिरतफिरतजूनागढ़आये ॥ सैंदआग
लीचितमैंलाये॥७१॥साधूजनकरआगोकीनू ॥
कागदसांवलतुमकोंदीनू ॥ इसकासमाचारतुमबां
चो ॥ मित्रतुम्हारोसांवलसाँचो ॥ ७२ ॥ कागद
लियोजबैततकाल ॥ बाँचतनरसीभयेखुसाल ॥

धनिधनिसाधुतुम्हारोहियो ॥ तुमसाँवलकोदर्शन कियो ॥ ७३ ॥ इसविधिकीनीभक्तकिसाह॥हुँडीसिकारीसाँवलसाह ॥ कबीरकेघरबालदलायो ॥ धनाभक्तकोखेतनिकायो ॥ ७४ ॥ राणैबिषकोप्यालोभऱ्यो ॥ चरणामृतकोनामधऱ्यो ॥ मेल्योदासीसाथेजबै ॥ मीराबाईपीगईतबै ॥ ७५ ॥ सुखउपज्योपीवतपरमान ॥ करीसहायताश्रीभगवान ॥ षीरअरोग्योश्रीयदुराय ॥ नरसीकीहुंडीसिकराय ॥ ७६ ॥ ॥ सोरठा ॥ ॥ नगरनागपुरबास, नामजेठमलजानिये ॥ हरिभक्तनकोदास, संवतसतरासोदसक ॥ ७७ ॥ समोबैठगुरुवार, ज्येष्ठशुक्लपखअष्टमी ॥ हरिगुणकियोउचार, जोबांचैसीखैसुनै ॥७८॥इतिनरसीमेहताकीहुंडीसं० ॥

## ॥ अथ रामतत्त्वनिरूपण ॥

॥ दोहा ॥ लिखिलिखिलिखिसबजगलिख्यो, पढ़िपढ़िपढ़िकाकीन्ह ॥बढ़िबढ़िबढ़िघटिघटिघटिगयो,तुलसीरामनचीन्ह ॥ १ ॥ इति रामतत्वनि० ॥

८

# ॥ अथ हनुमानविजयप्रारंभः ॥



दो०॥स्वस्तिश्रीपतिपशुपती,गणपतिमृगपतिमाय
श्रीधरजगपतिखगपती, बंदौंनगपतिराय ॥१॥
विजयहनूबर्णनकरूं, हृदयघनूआनंद ॥
श्रीधरमारुतनंदको, दर्शनपरमानंद ॥ २ ॥
छंदकड़खा ॥ ॐनमः शारदासुमतिमनमैंबसोकुम
तिकाअंधकेफंदतोरै॥ ह्रींनमःहाँकहनुमानमहबीर

कीभीरकादुःखकोसुखमोरै॥श्रींनमःसर्बदासंपदाआ
पश्रीलक्ष्मीनाथकेहाथपावैं॥क्लींनमःक्लेशसंताप
दुखदूरकाबिजयहनुमाननरनामगावै ॥ १ ॥ प्रथम
जानामसेकामजगमैंकरेदुःखकेहरणसुखकरणगन्ना।
बुद्धिकेसिंधुश्रीगिरिपुत्रकेचरणपदशरणकोधरणम
न्ना॥गुरुपदकंजकीरंजमकरंदमनभ्रमरज्योंसुमिरिके
रसीसनाऊँ॥ कोटितेंतीसमिलिदानआशीषद्योहृद
यहनुमानकोध्यानपाऊँ॥२॥ जगतमैंजगमगेज्योति
ज्वालामुखीजाहिपदपंकमैंशंकनाहीं ॥ हनुमानहं
कारटंकारकीशक्ति गुरुशिष्यकीभक्तितिहुँलोकमा
हीं ॥ चलतहैमंत्रश्रीबचनईश्वरतणाँटरतदुखरोगब
हुखुलतभोगा ॥ हृदयहनुमानकोध्यानमुखगान
करमानसन्मानसबकरतलोगा ॥३॥ बिजयहनुमा
नबिस्तारसंसारमैंजीतिगढलंकनिःशंकगाऊं ॥ बु
द्धिकोहीनअतिदीनगुणतीनपणबीरमहाबीरकीभी
रपाऊँ॥ मातुश्रीअंजनीअंशईश्वरतनयदानबरदा

नसुरईशदीयो ॥ अरुणप्रतिबिंबकोउदितहगदेख
करफूलमखतूलज्यौंग्रासकीयो ॥ ४ ॥ बालिकी
बिपतसेबसेऋषिमूकपैतहाँरणधीररघुबीरआये ॥त
हाँतुमआयकैभक्तिपदपायकै मित्रसुग्रीवसोंप्रीति
लाये॥ गयेगढ़लंकपैपवनकेबेगआकाशमेंयक्षिणी
त्रासखाई ॥मुद्रिकाआपरघुबीरकेहातकीबातकरजा
नकीखबरपाई ॥ ५ ॥ बेफिकरबाटिकाताहिखंका
रिअरिपुत्रकामारिकपिनामपायो ॥ दनुजदलतोड़
कपिपूँछकोमोड़पुनिमातढिगदौड़पदशीसनायो ॥
होतहहकारगढ़लंकदरबार लंकेशकेपासकपिआप
आये ॥ बचनसेमोहबशभयेसबराक्षसालंकपुरजार
जगजयतिगाये ॥ ६ ॥ पड़ेहैंआयरघुबीरकेपाँयमें
बीनतीबहुतकरजोरिकीनी ॥ लंकपुरजारितापुत्र
कोमारिश्रीजानकीनाथकोखबरदीनी ॥चढेरणधीर
बहुफौजकीभीरतबदाहिनीबाँहपरअनुजसोहै ॥ द
क्षिणीकोणपरकोपकोनेत्रजबसहायकोकरणअबऔ

रकोहै ॥७॥ गयोगढलंकपरडंकहनुमानकोरंककीशं
कनहिंअंकजेती ॥ द्विबिदसुग्रीवनलनीलऋषिराज
पुनिखबरयुवराजहनुमंतनेती ॥ सिंधुपरसेतुधरपा
जपाखानकरनामपरतापकपिकटकपारा॥जयशब्द
उच्चरैंभूमिसबथरहरैफरहरैंध्वजादशग्रीवद्वारा ॥८॥
कोटपरकूदकरकांगरेकांगरैनागिरैनाडरैबीरहनुमंत
कूदै ॥ उमँगमनमांहरघुनाथकेबनचराजायदाखल्ल
भेमहलसूदै ॥ रामकेछुवतपदआवहोलंकपदनाथ
बकसीसदेलंकतेरी ॥कहतमंदोदरीपीवसुनपापिया
रामदलआयकेलंकघेरी ॥ ९ ॥ दशाननकोपकरक
हतसुनुकामिनीभामिनीदामिनीजातचपला ॥ दा
मिनीचपलघनमेघमैंचलपलैभामिनीहलपलैभुवन
प्रबला ॥ शूरनरघरपलैसमरसंग्राममैंशत्रुकेसीसभु
जदंडतोड़ै ॥ कहतदशग्रीवसुनुरानिमंदोदरीलाज
केकाजक्योंमुःखमोड़ै ॥ १० ॥ कोटगढ़लंकआखा
तदरियावसेमेरुसमबंधुहैकुंभकर्णा ॥ हारकेजांयगे

बनचरामानवायुद्धमेंजीतिहैंलंबकर्णा ॥ जानकी
हेतउद्योगनृपरामकोमनुजकहजीतिहैदनुजहीतै ॥
कहतदशग्रीवसुनुरानिमंदोदरीरामकेअनुजकोतनु
जजीतै ॥ ११ ॥ रामकोदाशआरामकोनाशकरलं
कसीधामनिष्कामझाँपै ॥ अंजनीपूतसोरामकोदूत
हैछूतकीहूतसेभूतकाँपै ॥ एकहीबनचरैंकियोविपरी
तिपुरछांड़िअभिमानसुखठानजीजै ॥ कहतमंदोद
रीपीवसुनुप्रीतिसेजनकजारामकीभेंटकीजै ॥ १२ ॥
नव्योनिशिराजमनरव्योगौरीशकोकव्योतनचाहि
येरामशस्त्रै ॥ सव्योजबसेनमैंघव्योंजूमेघमेंलव्योजू
लेतललकारसबस्त्रैं ॥ चापशरकानमैंधऱ्योतनधर
णिमैंबस्योमनचरणमैंशरणकाजै ॥ जनकजाहीयमैं
रामकोबासरघुनाथकेहीयब्रह्मांडराजै ॥ १३ ॥ अखि
लब्रह्मांडकोभारलैसमरमैंरामकेसंगदशग्रीवजूझै ॥
बीरहनुमानसंदेहकरमोहसेनाथकेकानमैंबातबूझै ॥
कीजियेसहायसबसृष्टिकीकृपानिधिदुष्टकेबाणहिय

टाल्लमारौ ॥ शत्रुकोबद्धकरकार्यकोसिद्धकरभरतके सीसपरहस्तधारौ॥१४॥वीरकीबिनयसुनिबीररघुबीरशरचंडकोदंडधुनिभूमिजागी ॥ ईशकीशक्तिघननादकेहाथसेअनुजकेआयअनमोघलागी ॥ सिंधुकोकूदकरपलकमैंपाड़धरप्राणसंजीवनीबीरआणी। लखणकोप्राणदेशमक्रोनामलेसेनजीवंतकरसिंहबाणी ॥ १५ ॥ रामकोअनुजलैधनुषकोश्रवणलगितानिशरचंडरिपुवक्षभेद्यो॥रामशरचंडलैखैंचकोदंडकेमेरुघटकर्णकोसीसछेद्यो॥समरमेंरुंडमुंडावलीभटनकीसुभटनरवानराशस्त्रमारैं ॥ चढ़ेनभयानसुरसिद्धगंधर्वसुनिसुमनकीवृष्टिआसीसधारैं ॥ १६ ॥होतहुंकारधुनियुद्धमैंक्रुद्धसेरामशरसाधदशग्रीवमाऱ्यो ॥ बीसभुजशीसदश अंगप्रतिअंगसबकाटिलंकेशकोभूमिडाऱ्यो ॥ कऱ्योनिहशंकलंकेशहरिदासकोचमरसिरछत्रगढ़लंकदीन्हों॥ रामकीकृपातेतेलसिंदूरलेबीरकोरूपहनुमंतकीन्हों ॥ १७ ॥ पुष्पकेयान

चढ़जनकजावामभुजदाहिनीबाँहपरअनुजराजै ॥
भालुकपिकीशसुग्रीवकोआदिलेअंजनीपूतहनुमं
तगाजै॥ भरतकोसंगलेअवधकोदरशदेराजकोतिल
कसुनिराजकीन्हो ॥ रामकीराजकोतिलकरघुनंद
कोदासकोतिलकहनुमंतलीन्हो ॥ १८॥ रामके
नामसेसिंधुसिलातिरीरामकोदासआकाशलाँघ्यो॥
रामकेदासकेरामहिरदेबसैंरामकेदासनिजनाममां
ग्यो ॥ रामकेनामसेपापकोनाशहैदासकोनामसं
तापछारी॥ रामकेदासकीराममहिमाकरैंरामसेराम
कोदासभारी ॥ १९ ॥ रामकोचरितशतकोटिवि
स्तारहैप्रीतिसोंनित्यऋषिराजगावैं ॥ रामकेचरित
कोश्रवणकेकाजश्रीरामकेदूतहनुमंतआवैं ॥ वीरम
हबीरहनुमानकीहांकसेमरेमरघट्टकेजीवजागैं ॥ डं
किनीसंकनीबीरवेतालभय मारुतीनामसेभूतभागैं
॥ २० ॥ सालइकबीसउगणीससतऊपरैजेठबदिद
शमशुभकाव्यगावै ॥ प्रीतिसोंप्रगटश्रीबरदखेड़ा

पतीरीतिसोंपटनधनधान्यपावै ॥ गौड़श्रीधरकहै सलेमावादमैंसुबसशुभनग्रकेसर्बलोगा ॥ दुष्टको चोटदेपुष्टसोंरोटलेभावमेंबरतियेभावयोगा ॥ २१ ॥

॥ दोहा ॥ श्रीधरबिजयकपीशकी, पढ़ैसुनैमनलाय ॥ महाबीरखेड़ापती, पूरैमनकीचाय ॥ २२ ॥

॥ अथ इक्कीस कबित्तोंकी अनुक्रमणिका ॥



॥ इति श्रीधरकृतहनुमानबिजय संपूर्ण ॥

## ॥ पठन करनेका फल ॥

श्रीधरकह्योजोहनुमानबिजयताकोपाठकरैयामंत्र कोमयूरकीपक्षसौंझाड़देवैतोदृष्टिमुष्टिभूतप्रेतादिक

दूरहोय ॥ अन्नधनप्राप्तिहोय ॥ ग्रहपीड़ादूरिहोय ॥ राजमान्यहोय ॥ इतिफलं ॥ ॥ ॥

## ॥ अथ जानकीमंगलप्रारंभः ॥



श्रीगणेशायनमः ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥प्रथमसुमिरिगुरुदेवगणेशमनाइये ॥ शारदकोशिरनाइरामगुणगाइये ॥ प्रभुगुणसिंधुसमानकौनबरणनकरै ॥ जैसीजाकीबुद्धितैसिहृदयेधरै ॥ तबबोलेऋषिराज अवधपुरजाइये ॥ रामभयेअवतारयज्ञहितलाइये ॥

करिसरजूअस्नाननृपतिगृहआइये ॥ बहुबिधिपू
जाकरिसिंहासनबैठाइयै ॥ छंद ॥ ॥ कहततपध
नअवधपतिदोउकुँवरहमकोदीजियै ॥ यज्ञपूरणहो
इहमरोविप्रकोयशलीजिये ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ सु
निऋषिकेवचननृपशोचकीनोघनी ॥ कीजैकौन
उपायबातगाढ़ीबनी ॥ तबबोलेगुरुवसिष्ठनृपति
सोचनहिंकीजिये ॥ एपूरणअवतारयज्ञहितदीजि
ये ॥ छंद ॥ प्रेमकोउपकारकरनृपसुतनदोउ
गोदीलिये ॥ महामुनिकीभेटलेश्रीरामअरुलक्ष्म
णदिये ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ रतनजड़ितपटबाँधधनु
षलियोहाथसों ॥ कीन्होबहुतप्रणामपिताअरुमा
तसौं ॥ नयनरहेजलपूरिपिताअरुमातके ॥ इनको
नीकेराखियेपुत्रजानिअनाथके ॥ छंद ॥ आगेआ
गेविश्वामित्रमहामुनिपीछेलक्ष्मणरामजी ॥ सजल
तनघनश्यामसुंदरसकलपूरणकामजी ॥ चौपाई ॥
राजतवदनबिशालबाँकेदृगसोहना ॥ नाशापरम

सुढारमदनमनमोहना ॥ यहछबिबिबिधप्रकासराम गुणगायहैं ॥ गौरश्यामदोउभ्रातमुनिनमनभायहैं ॥ ॥ छंद ॥ उठीराक्षसीघोरमहाप्रभुबाणएकैसोंह नी ॥ बिप्रकोयज्ञकियोपूरणकृपाकरीकोशलधनी ॥ चौपाई ॥ मारौगर्बगुमानध्यानहरिसोंधरौ ॥ चौंकिपरीजियमाझशमसरसोंडरौ ॥ ब्रह्मास्त्रकर धारिमारिचकोमारीयो ॥ सोयोजनतनपर्‍योनसु रतिबिसारियो ॥ ॥ छंद ॥ ॥ मारिचटारिसुबाहु मारिअरुमुनिनकेमंगलभये ॥ सुरबिमाननिपुष्पब रषैंहर्षभरिजैजैकिये ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ रच्योहैस्वयं बरजनकरामचलिदेखिये ॥ आयेहैंबहुभूपसबैमि लिपेखियै ॥ भलीकहीऋषिरायजनकपुरजाइये ॥ शिवधनुकठिनकठोरदरशदिखवाइये ॥ छंद ॥ ॥ चरणकीरजलागिअहिल्यातुरतहींछबिसोंभरी ॥ करजोरिअंजलिभईठाढ़ीरामकीअस्तुतिकरी ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ चरणपरसकुलतारितुरतपतिपुरग

ई ॥ ऐसोकौतुकदेखिकेवटनौकालई ॥ टेरतहैंरघु
नाथतीरनौकाल्याउरे ॥ बेगउतारौज्जुपारडरौंजिन
बावरे ॥ ॥ छंद ॥ ॥ करजोरिकेवटयोंकहैप्रभुवाह
नपैंपारउतारिहौं ॥ शिलाज्यौंउडिजायनौकाकुटुंब
किसबिधिपालिहौं ॥ ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ जोनौकाउ
ड़िजायधूरिलगिपाँयकी ॥ तातेदूनीदेहुँगढ़ाईनाव
की ॥ केवटचरणप्रक्षालश्रीरामबैठाइयो ॥ क्षणम
हँनौकाखेयकेपारलगाइयो ॥ ॥ छंद ॥ ॥ करुणा
सिंधुदयालरघुबरताहिदासअपनोकियो ॥ योगे
श्वरनकोहोतदुर्लभसोईपदकेवटलियो ॥ चौपाई ॥
नौकाउतरेपारश्रीरामजनकपुरकोचले ॥ तोरैंगेशि
वधनुषसगुनभेंटेभले ॥ बनउपबनबहुबागबिबिधबै
ठकबनी ॥ कंचनहूंमैंजडितहेमरचनाबनी ॥ छंद ॥
ठौरठौरबहुभूपउपमाजनकपुरअतिसोहना ॥ बसेज
नकपुरलोकसुंदरमदनकेमनमोहना ॥ ॥ चौपाई ॥
जनकसभाकेमध्यभूपलखिछकिरहे ॥ ठगकेलाडू

खायमनोसवथकिरहे ॥ पूंछतहैंमिथिलेशकुँवरऋ
षिकौनके ॥ पूरणतिनकेभागदोउसुतजौनके ॥ म
हासुभटरणधीरदोऊगुणलायके ॥ रघुबंशीमहाराज
श्रीदशरथरायके ॥ नरनारीयोंकहैंयेदोऊबयकिशो
रहैं ॥ शिवधनुकठिनकठोरकैसेकरितोरिहैं ॥ छंद ॥
येछबिश्यामऌगौरहरषिनिरखिकरलीजियै ॥ वारे
कामकोटिस्वरूपसुंदरनयनभरिभरिपीजियै ॥ अष्ट
सौमलकष्टकरिकैधनुषसभामधिआनियो ॥ लगेहैंब
ड़भूपयोधाधनुषकाहुनतानियो ॥ चौपाई ॥ ॥
कहतसियासुनुतातधनुषपणजिनकरौ ॥ नातरुतजि
हौंप्राणकिजेइंबरमैंबरौ ॥ करुणासागररामजानकी
जानिये॥पीतांबरकटिबांधिधनुषलैतानिये ॥ छंद॥
जयजयकारभईतिहुँलोकभूपसबैमुरझाइये ॥ श्री
रामचंद्रमुखनिरखिसियनेसुमनमालपहिराइये ॥
चौपाई ॥ ॥ सोहतसीतारामकंचनमंडपतरे ॥ शि
रसोनेकोमुकुटमंजुमुक्तागरे ॥ राजतअंगकपोलकि

मुक्तामोलके॥सुंदरलोचनलोलकमलजनुभोरके॥
सुरँगचूनरीनिकटपीतपटछारही ॥ मनोअरुणघन
श्यामचपलताव्हैरही ॥ यहभूषणप्रतिबिंबरामछ
बिउरधरै ॥ मनोयमुनजलमध्यदीसदीपकबरै ॥
रामभुजाकेनिकटसियाभुजयोंलसै ॥ मरकतमणि
केखंभमनोकंचनकसै ॥ रामभयेतनगौंरसियाभइ
सावरी ॥ सादरसोबुधिवंतबधूभइबावरी ॥ राम
भयेघनश्यामसियाभइदामिनी ॥ मुनिभयेचंदच
कोरचकितभइभामिनी ॥ पुष्पनबरषतमेघमुनीस
बथरहैं ॥ होतजनकपुरव्याहरामभाँवरफिरैं ॥ रा
मसियाकोध्यानसदाशंकरधरैं ॥ ब्रह्मारूपनिहारइं
द्रपूजाकरैं ॥ सुरनरमुनिआनंदसुमनवर्षाकरैं ॥ तु
लसीसीतारामसहितउरआनिये ॥ रामभजनबिनु
जन्मसुमिथ्याजानिये॥इतिश्रीजानकीमंगलंसंपूर्ण

---

## ॥ अथश्रीकृष्णमंगललिख्यते ॥



॥ ॥ चोपाई ॥ ॥ जनमेश्रीकृष्णमुरारीभक्तहित कारने ॥ मथुरालियअवतारगोकुलझूलैंपालने ॥ तिथिआठैंबुधवारभाद्रबदिकीकरी ॥ रोहिणीनक्षत्र आधीरातकोजन्मेहरी ॥ धन्यधन्यबसुदेवदेवकीज हांप्रभुहैंअवतरे ॥ धन्यधन्यसुरनरमुनिसबजयजय करे ॥ दुंदुभिबजतआकाशसुमनबरषाकरै ॥ ब्रजवा सीगोरसभरिभरिकरिलावहीं ॥ दधिकांदौबाबानंद

सुकीचमचावहीं ॥ बाजततालमृदंगबीणअरुबाँसुरी ॥ निरखतगोपीग्वालचलौचितचावरी ॥ यशुमतिचीरपहिरायनौरंगभईग्वालिनी ॥ सुंदरबदननिहारिचकितभईभामिनी ॥ श्रीबलभद्रजीकेबीरअसुरदलखंडना ॥ भक्तबछलमहाराजसुयदुकुलमंडना ॥ शंकरधरतहैंध्यानसुगोदखिलावहीं ॥ सोमुखचूमतिमाइसुपलनझुलावहीं ॥ श्रीनंददाससनेहचरणचितल्यावहीं ॥ हरिगुणमंगलगायगोविंदगुणगावहीं ॥ इतिश्रीकृष्णमंगलसंपूर्ण ॥

## ॥ परनारीनिंदा ॥

॥ दोहा ॥ परनारीपैनीछुरी, कोउजनिलावोअंग॥
दशौशीशरावणकटे, परनारीकेसंग ॥ १ ॥

## ॥ अथ बन्धुवर्णन॥

दोहा—आतुरतादुखहूपरे, शत्रुसंकटौपाय ॥
राजद्वारमसानमें, साथरहै सोभाय ॥ १ ॥

९

## ॥ अथराधामंगललिख्यते ॥



॥ चौपाई ॥ वर्षानेवृषभानुदुलारी ॥ चंद्रवदनमृगलोचनिप्यारी ॥ चंद्रबदनगुणरूपरसाला॥खेलनगईजहाँनँदलाला ॥ निरखिरूपनँदजीकीरानी ॥ गोदउठायभवनमेंआनी ॥ ॥ छंद ॥ गोदउठाय भवनमैंआनीआभूषणपहिराइयो ॥ माँगमुक्तापीतपटउरहारसुमनसुहाइयो ॥ बिंदिकाकाजलकी दईकुलदेवमानमनाइये ॥ सूरकेप्रभुसाजनसखिशिख

प्यारीघरापठाइये ॥१॥ ॥ चौपाई ॥ आवोमेरीप्रा
णजुप्यारी ॥ भोरहिखेलनकहँजुसिधारी ॥ कुमकुम
भालतिलककिनकीन्हो ॥ किनमृगमदकोबिंदादी
न्हो ॥ ॥ छंद ॥ ॥ बिंदामृगमददियोमस्तक
निरखशशिसंशयपऱ्यो ॥ एकशरदनिशिकीकला
पूरणमानमनगंधर्वहऱ्यो ॥ हँसिहेरिमुखसोंकहत
जननीअलकबेणीकैंगुही ॥ सुरकेप्रभुमोहव्यापैसाँ
चिकहमोहेउही ॥ २ ॥ चौपाई ॥ नँदजीकेघरनी
यकसोहै ॥ मेरेबदनतनफिरिफिरिजोहै ॥ खेलतडो
लतनिकटबिठारी ॥ मनमैंआनँदकियोहैभारी ॥
॥ छंद ॥ आनंदमनमैंकियोभारीनिरखिमुखबलि
बलिगई ॥ बाबाजूकोनामलेलेतोहिँ हँसिगारी
दई ॥ पाटीतुपारीडारभूषणगोदलेमेवाभरी ॥ सूर
केप्रभुहरखहियमैंबिधिहिंसोंबिनतीकरी ॥ ३ ॥
चौपाई ॥ सुनतबातकीरतिमुसकानी ॥ मैंनंदरा
निकेजियकीजानी ॥ मेरीसुतारूपगुणरासी ॥ का
न्हउदासीबनकोबासी ॥ छंद ॥ कान्हउदासीबन

कोबासीरंगढंगायहक्यौंबणै ॥ एकरत्नअमोलला
लमणिकाचकंचननहिंजुडै ॥ ललिताविशाखासौं
कहैललीआजरातकहाँरही ॥ सूरकेप्रभुभवन
बाहिरजानमतिदीजोसही ॥ ४ ॥ चौपाई ॥ दि
नदशपाँचहटकजोकीन्ही॥ कुँवरिकोकृष्णदिखारी
दीन्ही ॥ मुरझिपरीजबतननसँभाऱ्यो ॥ लाड़िलि
डस्योभुजंगमकाऱ्यो ॥ छंद ॥ लाड़िलिडस्योभुजं
गकारागारडूहारेसबै ॥ नँदनँदनकेमंत्रबिनयहबि
षमबाधानहिंदबै॥पठयसखीगोपालकाजेल्यावआ
नँदकंदको ॥ सूरकेप्रभुलहरउतरैमिलेब्रजकेचंदको
॥ ५ ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ करमनुहारकृष्णजबलाये॥
देखतहीविषदूरबहाये ॥उठबैठीमनकियेहुलासा॥
कीरतिचलिअपनेपतिपासा ॥ छंद ॥ कीरतिच
लिअपनेपतिपासप्रीतरीतिबधारिये ॥ ब्याहकाय
कमंत्रिकीजोसखियमंगलगाइये ॥ बृंदाबनमेंरच्यो
स्वयंबरकुंजमंडपठाइये ॥ सूरकेप्रभुश्यामघनश्रीरा
धिकापदपाइये ॥ ६ ॥ इतिश्रीराधामंगलस० ॥

## ॥ अथभरतजीकीबारामासी ॥



श्रीगणेशायनमः ॥ चैत्रपीछिलेपाखरामनौमीको जन्मलियो ॥ अवधपुरीसुखधामसखिनमिलिमंगलचारकियो ॥ खबरजबदशरथनेपाई ॥ दियेदानगजबाजिगऊदिनथोरेकीष्याई ॥ सभासबपछिछतव्हेआई ॥ कर्मलेखनहिँमिटैकरौकोइलाखनचतुराई ॥ १ ॥ लागतहीबैशाखकेकईबावरिकिरिडारी॥धृकजीवनधिक्कारभईजबतुमसीमहतारी ॥

दुखतैनेनगरकोदीनो ॥ तीनलोककोनाथरामबन
बासीकीनो ॥ कूरमतिकैसीबनिआई ॥ कर्मलेखन
हिंमिटै० ॥ २ ॥ जेठपंचमिलिकहैंभरतगादीबैठा
रौ ॥ भरतधरतकानपरहाथनाथमोरिगरदनक्यौंमा
रौ ॥ सरैनहिंइनबातनकाजा ॥ तीनलोककेनाथ
रामवैअयोध्याकेराजा॥बातयहसबकेमनभाई ॥ क
र्मलेखनहिंमिटै ०॥ ३॥आषाढ़आशाराममिलनकी
मनमेंलागिरही॥रामकौनबनहवैंबताओभारतबात
कही ॥नगरकेनरअरुसबनारी ॥ रथडोलागजबाजि
भीरगइभरतसंगत्यारी ॥ नदीजैसेसागरकोधाई ॥ क
र्मलेखनहिँ मिटै० ॥४॥ सावनभृंगबेरपुरपहुँचेभी
रभईभारी ॥ भीलनिकटकजोरिदललीनेलड़नेकी
त्यारी ॥ भरतसेपूंछिकैरारिकरौ ॥ रामलषणसिय
काजतीरगंगाकेजूझिमरौ ॥ खबरयहभारतनेपा
ई ॥ कर्मलेखनहिँ मिटै ॥ ५ ॥ भादौंभरतभील
सेभेटेभक्तजानमनमें ॥ कंदमूलफलतोरभीलसेभेंट

करीबनमें ॥ भीलजबअगुआकरिलीनो ॥ भारद्वाजप्रयागआनिकैंदर्शनदीनो ॥ प्रयागकीदुनियां सबधाई ॥ कर्मलेखनहिंमिटैं० ॥ ६ ॥ कुवारकरिमहिमानीमुनिनेपूँछीकुशलता ॥ दोऊकरजोरिदेतिपरिक्रमाकौशल्यामाता ॥ आजमेरोजीवनसफलभयो ॥ इतनीबातसुनीमुनिनेजबआशिरबाददियो ॥ भरतकीमातासमुझाई ॥ कर्मलेख० ॥ ७ ॥ कार्तिककूचप्रयागतेकीनोचित्रकूटआये ॥ चीरबलकलशिरजटाजूटसियरामलषणपाये ॥ भरतजबचरणनजायपरे ॥ भरतउठायरामउरलायेनयननीरभरे ॥ भरततुमभाईसुखदाई ॥ कर्मलेख० ॥ ८ ॥ अगहनबारंबारभरतकोरघुवरसमुझावैं ॥ भरतउलटिघरजाउराजतुमकरोअयोध्यामें ॥ लोगसुखजबहींपावैंगे ॥ चौदहबरषबीतिजैहैंजबहमहूंआवैंगे ॥ भरतकोऐसेसमुझाई ॥ कर्मलेख० ॥ ९ ॥ पूसमाससियरामलषणकेज्जुरिगइभीरघनी ॥ जनकवसिष्ठगुरूसमुझावैंकहैंअपनीअपनी ॥ बिनतीबहुत

भांतिकीनी ॥ रामआपश्रीचरणखड़ाऊंभरतहिंदैदी नी ॥ उलटघरजाउमेरेभाई ॥ कर्मलेख० ॥ १० ॥ माहमहीनामानिरामनेसुखपावामनमें ॥ जनकज नकपुरकोपहुँचायोभरतआयोध्यामें ॥ खड़ाऊंगादी धरदीनी ॥ रामचंद्रतेकठिनतपस्याभरतहुनेकीनी ॥ बड़ाईयाहीमैंपाई ॥ कर्म०॥ ११ ॥फाल्गुणफेरिह रीसीताजबरावणबशकीनो ॥ रावणमारिकैरामचं द्रनेराज्यबिभीषणकोदीनो ॥ जीतिकेअवधपुरी आये ॥ शिवसनकादिआदिब्रह्मादिकदर्शनको धाये ॥ राजारामचंद्रकोगादीठहराई ॥ कर्मलेखन हिंमिटै० ॥ १२ ॥ नवैशालल्लौंदकीभादौंअगहनग हनपऱ्यो ॥ बांसबरेलीकेलालदासनेरामनामको उच्चऱ्यो ॥ भरतकीयहीहैबारहमासी ॥ गावैसुनैपर मपदपावैकटैगीयमकीफांसी ॥ बेदमिलिऐसेहीगा ई॥कर्मलेखनहिंमिटैकरैकोइलाखनचतुराई॥१३ ॥

॥ इतिश्रीभरतजीकीबारामासीसंपूर्णा ॥

# ॥ अथरामचंद्रजीकीबारामासी ॥



श्रीगणेशायनमः ॥ चैत्रअयोध्याजन्मेरीराम ॥ चंदनसोंलिपवायेरीधाम ॥ गजमोतियनकेचौक पुराय ॥ सोनेकेकलशदियेभरवाय ॥ घरेंव्रटमंदिर ॥ पठयेतुमनारिबैरनबनबालकमोरे ॥ १ ॥

वैशाखमासऋतुग्रीखमलाग॥चलतपवनमनुबरख तआग ॥ जैसेजलबिनतलफतमीन ॥ सोगतिहमरीकेकईनेकीन ॥ दियेदुखदारुन॥ पठये० ॥२॥

ज्येष्ठमासलुकलागतअंग ॥ रामलषणअरुसीतासं

ग ॥ रामचंद्रपदकमलसमान ॥ परचतधरतीऔ
असमान ॥ चलैंमगकैसे ॥ पठये० ॥ ३ ॥ आषा
ढ़मासघनगरजतघोर ॥ रटतपपीहाकुहुकतमोर ॥
ठाढ़ीकौशल्याअवधपुरधाम ॥ भीजतहोंगेसियल
क्ष्मणराम ॥ खड़ेतरुवरतरे ॥ पठयेतुमनारि० ॥४॥
सावनमेंसरसानेरीनीर ॥ कैसेधरैंकौशल्याधीर ॥
छोटेछोटेबुंदनबरसतनीर ॥ भीजतहोंगेश्रीरघुबीर ॥
झमकझड़लागी ॥ पठयेतुमनारि० ॥ ५ ॥ भादौं
मेंबरसेनीरअपार ॥ घरअपनेसबहीसंसार ॥ गुंज
तगुंजिलफिरतभुजंग ॥ रामलषणअरुसीतासंग ॥
रैनिअँधियारी ॥ पठयेतुमनारि० ॥ ६ ॥ लागा
रीसखीमासकुवार ॥ धरमकरतसबहीसंसार ॥ जो
घरहोतेसियालक्ष्मणराम ॥ बिप्रजिमावतिमैंदेती
दान ॥ थालभरमोती ॥ पठये० ॥ ७ ॥ लागारीस
खिकार्तिकमास ॥ उठतकलेजामेंदुखकीफाँस ॥ घ
रघरदीपसँजोवतनारी ॥ मेरीअयोध्यापड़ीअँधि
यारी ॥ करीकेकईने ॥ पठयेतुमना० ॥ ८ ॥ अ

गहनमैंसखीकुँवरकाकरतीसिंगार ॥ कपड़ासिला
तीमैंसोनेकेतार ॥ पटपीतांबरकुलयसमान ॥ शि
रमेंचीरजरदसीपान ॥ गलेबैजयंतीमाला ॥ पठये
तुम० ॥९॥ लागारीसखीपूसजोमास ॥रैनभईजै
सीखांड़ेकीधार ॥ कुशआसनकैसेपौढ़ेंगेराम ॥ कै
सेकरैंबनमेंविश्राम ॥ भोजनमंजरीके ॥ पठयेतु०
॥ १० ॥ माहमासऋतुफूलेबसंत ॥ कैसेजियौंरी
बिनाभगवंत ॥ मेरीअयोध्याकेसिरमोर ॥ ठाढ़े
भरतजीढारतचौंर ॥ बसंतकरोरी ॥ पठयेतुम० ॥
॥ ११ ॥ फागुनरंगरच्योसबकोई ॥ चोवाचंदनअ
तरसुगंध ॥ ठाढ़ेभरतजीढोरेंअबीर ॥ कौनपैमिडकैं
बिनारघुबीर ॥ मैंकैसीकरोंरी ॥ पठयेतुम० ॥१२॥
जोगावैयहबारहमास ॥ सोपावैवैकुंठहिंवास ॥ क
हतभवानीअवधपुरधाम ॥ बनसेआयेसियलक्ष्म
णराम ॥ मिलेकेकईसों ॥ पठयेतुमनारिबैरनबन
बालकदोऊ० ॥ १३ ॥ इतिश्रीभवानीदासकृतश्री
रामचंद्रजीकीबारामासीसंपूर्णा ॥ ॥ ॥

## ॥ अथ पंडितबेश्यासंबाद ॥

कोईएकपंडितहोविद्यागुणमण्डितहो डस्यौकाली नागगयोगणिकानिबासमै ॥ कीनोतहँमैथुननिशंक व्हैबिषैमेरतयहिविधिरैनिबीतीकामकेहुलाशमैं ॥ केलिकैभयोहैजबभोरसुखमोरिबोलीएहोप्राणप्यारे मिलोमोहिंअबकासमै ॥ जोएबेदऔपुराणस्मृति सबसाँचेहोतोमेरीतेरीभेटहोयकुंभीपाकबासमैं ॥१

## ॥ अथ बाँसुरीलीला ॥



श्रीगणेशायनमः ॥ ॥ बांसुरीदीजियेहोब्रजनार ॥

॥ १ ॥ कृष्णबचन ॥ कालिसखीयहठौरबाँसुरीभू
लिबिसारी ॥ लेजुगईतुमधामढाँकहमसुनीतुम्हारी
॥ दोहा ॥ नाहिंनतुम्हरेकामकी, बंसीहमरीदेउ ॥
हमआतुरह्वैमाँगहीं, नाहिंजुनाहिंकरेउ ॥ २ ॥ सखी
बचन ॥ लँगरकन्हैयाढीठतोंहिँअबकौनपतीजै ॥
डारिदियोकहिँऔरदोषहमहींकोदीजै ॥ दोहा ॥ तुम
सेलंगरकेतके, माँगतहमसोंछाछ ॥ चतुराईप्रभुछाँड़ि
कै, कहानचाओनाच ॥ ३ ॥ कैसीबंसीहोतनाहिंहमनै
ननदेखी ॥ बापतुम्हारेसाधुलालतुमबड़ेबिबेकी ॥ इत
उतढूंढ़ततुमफिरतयाब्रजभूलिगई ॥ तेरीसौंबाबा
कीसोंहममुरलीनाहिंलई ॥ ४ ॥ कृष्णबचन ॥ बंसीदेहु
गँवारिकाहेकोरारिबढ़ाओ ॥ मनमेंसमुझिबिचारिक
हेकोलोगहँसाओ ॥ दोहा ॥ हँसैंलोगचर्चाकरैं, म
नमैंसमुझिबिचारि ॥ बंसीहमरीप्रेमकी, काहेनदेत
गँवारि ॥ ५ ॥ सखीबचन ॥ हमकोकहतगँवारिआ
पनीकरतबड़ाई ॥ मारोतमाचातीनतबैबाबाकीजाई ॥

दो०॥ लेलकड़ीमुखपरधरी,बंसीबाकोनांव॥जाघर तुमसेपुत्रहैं,उजरतवाकागांव॥६॥ कृष्णबचन॥बसे किऊजरहोयनहींपरबाहतिहारी॥ तुमसीहैंलखचा रिनंदघरगोबरहरी ॥ दोहा ॥ लाखरहैंदरबारखड़ी, लखआवैंलखजाँय ॥लखनितउठदर्शनकरैं, सुंदरस नपछिताँय॥७॥सखीकाबंसीदेना ॥ ग्वालिनचतुर सुजानबाँसुरीआपुहिदीन्हीं ॥ मोहनचतुरसुजान साँवरेहँसकैलीन्हीं ॥दो०॥ लैबंसीग्वालिनिमिली, योनन्दनन्दनदुराय ॥ सूरदासहारीग्वालिनी, जीते यदुपतिराय ॥ ८ ॥ श्रीकृष्णकामुरलीबजावना ॥ लैबंसीयदुराय जायजमुनातटकीन्हीं ॥ सुरतेंतीस क्कोटिउहांसरबनजोलीन्हीं ॥ दोहा ॥ भक्तवत्सल सुखदायक,राखौसबकोमान ॥ तिनमैंतुमप्रभुआ पुहौ,गुणगावतसुरजान ॥ ९ ॥ ॥ ॥

इति श्रीसूरदासकृतबाँछुरीलीलासमाप्त ॥

# ॥ अथश्रीधरकृतकुंडलिया ॥

श्रीगणेशायनमः ॥ मूसोबिल्लीसोंकहै ॥ सुनमंजा
रीबात ॥ डरतीरहियेबापड़ी ॥ नाहिंतोमारूंलात॥
नाहिंतोमारूंलात ॥ हाथपगहोसीलूली ॥ वहतेरादि
नगया ॥ भरोसेभटकेभूली ॥ कहश्रीधरकविरायहु
वोइकडंक्यो घूंसो ॥ समयबड़ाबलवानकहैबिल्लीसों
मूसो ॥१॥ श्यालीबोलीसिंहसोंसुनौहोबनकेराव ॥
सिंहभोगस्यालाभखैकीजेकौनउपाव॥ कीजेकौनउ
पावतेजसतपुरुषानाहीं ॥ पूजनलगेअपूजपूजकहुँदे
खेनाहीं ॥ कहश्रीधरकबिराय कामकरचाल्याल्या
ली॥समयबड़ाबलवानसिंहसोंबोलीश्याली ॥ २ ॥
जोरूखाबिंदसोंकहै ॥ धोकासोंधमकाय ॥ गुपचु
पघरमेंघुसरहो ॥ घीसोंरोटीखाय ॥ घीसोंरोटीखा
यरहौखुसहमरेपीछे ॥मैंपौढूंगीसेज ॥ परोतुमपौढ़ो
नीचे॥कहश्रीधरकविरायजनैखुपसूरतछोरू ॥ सम
यबड़ाबलवान लड़ैखाविंदसोंजोरू॥ ३ ॥दोहा ॥
श्रीधरसाँचीबातसों, चीकोइराखतहेत ॥ समयपाइ

कैनीपजै, ज्योंकिसानकोखेत ॥ ५ ॥ कुंडलिया ॥
मानैंलोचनयुगसबै ॥ जानतहैनरनार ॥ त्रैलोचन
विद्याकही ॥ ताकोकरौबिचार ॥ ताकोकरौबिचार
बालपणविद्याशीखो ॥ मानुषदेहअमोल ॥ बोल
विद्याकोनीको ॥ श्रीधरकबिताकहैसभामैंआदर
आनै ॥ जाकेविद्याकंठताहिकोराजामानै ॥ १ ॥
राजासीखैनीतिकोपरजाकेहितकाज ॥ मंत्रीसीखै
मित्रतामानैमोटाराज ॥ मानैमोटाराजकाजवि
द्यासोंपावै ॥ हुंडीलिखैअपार साहपदविद्यालावै
॥ श्रीकविताकहै संपदामिलिहैताजा ॥ वि
द्यापढ़ोसुजानमानसन्मानैराजा ॥ २ ॥ जानैपौ
रुषआपकोनहींबापकोकाम ॥ बलिबंधनकेकारणै
वामनपायोनाम ॥ वामनपायोनामसरमनिक्षत्री
कीनी ॥ रघुवररावणमार भक्तकोलंकादीनी ॥ श्री
धरकविताकहैगुणीसँगआदरआनै ॥ करैकृष्णको
यादपिताकोकोइनजानै ॥ ३ ॥ पांचोंकथापढ़ाइये

पंचाख्यानविचार ॥ राजनीतिजाकौकहीहितउपदेशअपार ॥ हितउपदेशअपार बालपनकंठाकीनी ॥ सुखपावैसंतानसभामैंबातनबीनी ॥ श्रीधरकविता कहैपढ़ैसोईनरसाँचौ ॥ चतुरकैसबकाजपढ़ैजोनीतीपाँचौ ॥ ४ ॥ जामेंमित्रमिलापहैमित्रलाभसोजान ॥ तामैंछूटैमित्रतासुहृदभेदसोमान ॥ सुहृदभेदसोमान तीसरोबिग्रहजानौं ॥ युद्धकरावनरीतपरस्परश्रद्धामानौं ॥ श्रीधरकविताकहैसंधिचौथीमिलिजानै ॥ पाँचौलब्धप्रणाशमिलैफिरपाछीभानै ॥ ५ ॥ ॥ दोहा ॥ श्रीधरशोभाजगतकी, बिद्यानीतिबिशेष ॥ स्वारथपरमारथसबै, बिद्याबिनयबिबेक ॥६॥ इतिश्रीधरकृतकुंडलियासंपूर्ण ॥

## ॥ श्रीगंगामहात्म्य-सवैया ॥

जेतटपूजनकोबिसतारैंपखारैंजेअंगनकीमलिनाई॥
जेतुवजीवनलेतहैंजीवनदेतहैंजेकरिआपढिठाई ॥
दासनपापीसुरापीतपीअरुजापीहितूअहितूबिलगा
ईगंगतिहारीतरंगनसोंसबपावैंपुरंदरकीप्रमताई॥१॥

## ॥ अथ त्याज्यदेशवर्णन ॥

॥दो०॥ कालउपद्रवसंगशठ, अन्यराजभय होय॥
तेहिथलतेजोभागिहै, जीवतबचिहैसोय ॥ १ ॥

## ॥ अथ बेनीमाधोकीबारामासी ॥



श्रीगणेशायनमः ॥ ॥ कार्तिककिलोलकरैंसबस खियाँराधाबिचारकरैमनमेंरे ॥ माधोपियाकोआ नमिलावौनाहींतौप्राणतजौंछिनमेंरे ॥ हमकोछाँ

ड़िचेलेबेनीमाधोराधाशोचकरैमनमेंरे ॥ १ ॥ अग
हनगेंदबनायसाँवरेजायखेलेतटयमुनाकेरे ॥ खेल
तगेंदगिरोयमुनामेंकालीनागनाथ्योछिनमेंरे ॥ ह
मकोछाँ० ॥ २ ॥ पूसमासहमसोंछलकीनोआपच
लेसइयाँमधुवनकोंरे ॥ तुमनंदलालजनमकेकपटी
हमसोंकपटकियोमनमेंरे ॥ ३ ॥ माहमासपियाजा
ड़ोलगतहैनींदनआवैमेरेनैननमेंरे ॥ हमकोबैराग
नकीनीमाधोजीघरघरअलखजगावनकोंरे ॥४॥ फा
गुनरंगबनायसाँवरेजायखेलेसंगकुबजाकेरे ॥ फेंट
गुलालहाथपिचकारीमारतहैंतकघूंघटमेंरे॥५॥ चैत
मासफूलेचहुँटेसूऊधोआयेसमुझावनकोरे॥सुमरन
हाथगलेमृगछालाअंगभभूतमलौतनमेंरे ॥ हम०
॥६॥ मासबैशाखबैसमेरीबारीआपनआयेसइयाँम
धुबनसेरे॥ ऋतुग्रीषमअरुबिरहसतावैबिरहकीहूक
लगीतनमेंरे ॥ ७ ॥ जेठमेंज्वालाफूँकैतनमेंरेऊधोक
हियोघरआवनकोरे ॥ एकतोअकेलीदूजोबिरहस

तावतआयगईऋतुबरषाकीरे ॥ ८ ॥ लगोअषाढ घुमड़आयेबदराबिजलीचमकेमेरेआँगनमेंरे ॥ चमकचमकचहुँओरनिहारौंजैसेमीनफिरैजलमेंरे ॥ ॥ ९ ॥ सावनस्वामीहमसोंछलकीनोंप्रीतकरीजाय कुबिजासेरे ॥ अहोनंदलालप्राणकैसेराखूंनाहिंआ येश्यामवृंदावनमेंरे ॥ १० ॥ भादौंभवननींदनहिं आवैमोरवाबोलैवाहीमधुवनमेंरे ॥ कोयलहोयमैंब नबनढूंढूंसूखेतालवृंदावनकेरे ॥ ११ ॥ क्वारमास निर्मलभयेचंदागोरीसोवैअपनेआँगनमेंरे ॥ सूरदास तबआनमिलेहरिसुखीभईराधामनमेंरे ॥ हमकोंछाँ ड़िचलेबेनीमाधो० १२ इ० बेनीमाधोकीबारहसीसं०

## ॥ अथ रसिक दोहा ॥

तनिककंड़ीउरपरी, नैनभयेबेचैन ॥
वेबपुराकैसेजियैं, जिननैननमेंनेन ॥ १ ॥

## ॥ अथ सुमित्रलक्षण ॥

दो०॥पापनिवारतहितकरत,गुणगुणिसेगुणढाकि ॥
दुखमेंराखतदेतकछु,शुभमित्रनयेआंकि ॥ १ ॥

# ॥ अथ श्रीकृष्णचंद्रकीबारामासी ॥



श्रीगणेशायनमः ॥ प्रथममहीनाआषाढ़लागावर्षा ऋतुआई॥ प्रीतमहमरेश्यामसलोनेपातीभेजवाई ॥ कहोवैंकैसेनहिंआये ॥ ऐसेचतुरसुजानश्यामचेरीने बिलमाये ॥ डालगलजादूकीफाँसी ॥ श्रीराधागो पीत्यागकरीघरबारनकुबिजासी ॥ १ ॥ सावनमेंमन भावनहमतोंदामनसोंलागी ॥ तबतोहमसोंप्रीतिब ढ़ीअबहरिकाहेत्यागी॥सुनोतुमऊधोनेरीसों ॥ ला

जशरमकितगईप्रीतिअबकीनीचेरीसों ॥ यहीमोहिं आवतहैहाँसी ॥ श्रीराधागोपी० ॥ २ ॥ भादौंरैन अँधियारीबोलेपीतमकीप्यारी ॥ अन्ननभावैनींदन आवैसंकटअतिभारी ॥ प्रीतनहींमोहनकेऊधो ॥ ऐसेकुटिलकुजातश्यामकोजानितिहीसूधो ॥ मारि गयोबिरहाकीफाँसी ॥ ३ ॥ लागतक्कारकनामतआयेसबकोइधरमकरै ॥ मैंभीधरमकरौंगीजबहींप्रीतम नजरपरै ॥ मिलावैहैकोईऐसाछै ॥ अक्रूरगयोमथुराकोक्करीयेरीकैसा ॥ बुद्धिवाकीकीनीअभिमानी ॥ ॥ ४ ॥ कार्तिककौतुककियेकृष्णनेहमसबकोउजानी॥आखिरजातिअहीरश्यामकेकुबजामनमानी ॥ कंसकीतैंआखिरचेरी ॥ याहीतेदिनरैनआँखमेरीफरकतहैडेरी ॥ लगीमेरेजियकोचौरासी ॥ श्रीराधा० ॥ ५ ॥ अगहनमेंमनचमकनलागाधड़कतहैछाती ॥ ऊधोहाथसँदेसाभेजाबाँचौरीपाती ॥ लिखौकुब्जतुमभीबालमको ॥ हमकोयोगपठायरचीप

टरानीकुब्जाको ॥ हमारेजियकेसुखरासी ॥ ६ ॥ पू
समासचलेगयेहमारेप्रीतमसेप्यारे ॥ काननलागेदू
तकरीहमैंनैननसेन्यारे ॥ हमैंयहमदनसतावतहै ॥
जियकेजारनकाजसँदेशोऊधोलावतहै ॥ खबरतुम
लीजोअविनाशी ॥ ७ ॥ माहनाहकेडाहपियातुमछों
डीहमजानी ॥ रोउठतीकैराहबातसबऊधोनेजानी ॥
ज्ञानकीबातेंदरसाई ॥ कृष्णकोदेहुमिलायसकलस
बगोपीसमुझाई ॥ झूठसबहीकेमनभासी ॥ श्रीरा
धा० ॥ ८ ॥ फागुनफीकोलगैरैनदिनहोयरहीबि
षमें ॥ पातीबाँचतछेमसखीयकयोंबोलीरिसमें ॥ ल
गेअबसाहकरनचोरी ॥ हमरेजियतकान्हकितबां
दीसँगखेलैंहोरी ॥ खबरमेरीलीजैकैलासी ॥ श्रीरा
धा० ॥ ९ ॥ चैतचितामेंजरौंबरौंमैंगिरतीकुँइयांमैं ॥
कहियोमदनगुपालसंगकुबजाकोलैआवैं ॥ कछु
इनबातनकोडरना ॥ हमगोपीदर्शनकीप्यासी
तौऔरनहींकरना ॥ खबरमेरीलीजैब्रजबासी ॥
श्रीराधागोपी० ॥ १० ॥ लागतहैबैशाखसाखसब

हीकेघरआई ॥ ऊधोजीनेजायकृष्णसोंऐसेसमुझा ई ॥ पैजतुमहकनाहकरोपी ॥ हाड़मासगलिगयो बावरीहोगईसबगोपी ॥ लैहिंगीकरवटहूंकासी ॥ श्रीराधा० ॥ ११ ॥ ज्येष्ठमासमेंमिलेकृष्णजबराधा गोपीसों ॥ व्रजबासिनआनंदभयोतबछूटीबाधासों ॥ कृष्णकीयहबारहमासी ॥ पढ़ैसुनैवैकुंठसिधारैछूटै यमफांसी ॥ साँचयहमेरेमनभासी ॥ श्रीराधागो पीत्यागकरीघरबारनकुबजासी ॥ १२ ॥ ॥ इति श्रीकृष्णचंद्रकीबारामासी संपूर्णा. ॥

## ॥ होली ॥

रंगपिचकारीभरिमारीगिरधारी ॥ भीजगईअँगिया अनमोलीचूनरलाखहजारी ॥ गि० ॥ गुरुजनलोग चवावकरतहैंसासुननेदेगीगारी ॥ गि० ॥ पैयांपरूं बलिजाऊंजनार्दनतुमजीतेहमहारी ॥ गि० ॥ १ ॥

## ॥ अथ कुमित्रलक्षण ॥

दोहा–पाछेकामनशावही, मुखपरमीठेबैन ॥
बरजैऐसेमित्रको, पयमुखघटविषऐन ॥

## ॥ अथ खलनिन्दा ॥

दोहा–खलहुसर्पइनदुहुनमें, भलोसर्पखलनाहिं ॥
सर्पडसतहैकालमें, खलजनपदपदमाहिं ॥

## अथ सत्संगकर्तव्यतावर्णन ॥

दोहा–करतनहींउपदेशकछु, तऊकरियसत्संग ॥
सतपुरुषनकीबातहू, देतचित्तकोरंग ॥

## अथ दुष्टत्यागवर्णन ॥

सोरठा–विद्यायुतहूहोय, तऊदुष्टतजिदीजिये ॥
फणिमणिधरजोहोय,भयकारीकहकीजिये॥

## ॥ बड़ोंकी दयालुता ॥

दोहा–तुलसीवचनगरीबके, सुनतबड़ेदैकान ॥
श्रीपतिऔगजराजकी, कहांकेरिपहिंचान॥

## ॥ अथ जन्मव्यर्थतावर्णन ॥

दोहा–श्वानपुच्छसमजीवनो, विद्याबिनहैव्यर्थ ॥
डांसनिबारनतनढँकन, नहिंएकौसामर्थ ॥

# ॥ अथ कौशल्याकीबारामासी ॥



श्रीगणेशायनमः ॥ कार्तिककूचप्रयागसेकीन्हींकौ
शल्यासोचकरैमनमेंरे ॥ रामलषणसियाबनकोसि
धारेदशरथप्राणतजेघरमेंरे ॥ दर्शनदेमेरेप्राणप्रिया
रे॥तुमबिनकोननहींहैहमारे ॥ १ ॥ अगहनगैलच
लैजबप्यारीदरदहोयतनमेरे॥ चलतचलतजबपाँय
पिरानेकोईनहिंतुम्हरोवाबनमेंरे॥ दर्शनदेमेरे० ॥
॥ २ ॥ पूसभरतजबचलेलेनकोसौतनदाहभयोमन

मैंरे ॥ मैंजानीरघुबरघरआयेहैंफूलीनमाऊंमनमैंरे ॥ दर्शनदेमे० ॥ ३ ॥ माहमासभरतफिरिआये हूकउठीमेरेतनमैंरे ॥ तलफतिफिरैंअयोध्यामाहीं जैसेमीनफिरैंजलमैंरे ॥ दर्शनदेमेरेप्रा० ॥ ४ ॥ फागुनफिरबैठेमनमाहींसीताहरनसुनाजबमैंरे ॥ रामलषणअबढूंढ़तहोइहैंवैदेहीकोकहाँबनमैंरे ॥ दर्शनदेमे० ॥ ५ ॥ चैतमैंचिंताकरैंभरतजीकैसेराजकरूँअबमैं रे ॥ बिनरघुबरमेरोजीवननाहींमैभीप्राण तजूंछिनमैंरे ॥ दर्शनदेमेरे० ॥ ६ ॥ मासबैशाख भरतनहिंमानैंसोचभयोसबनगरीमैं रे ॥ रामलषण प्रभुसियासमेताध्यानधरौसबनिजउरमैंरे ॥ दर्शन दे० ॥ ७ ॥ जेठमिलापभयोसुग्रीवहिँ बालिकेप्राण हरेसरसेरे ॥ बालीमारिशैलफिरिछाजततारांबिकल भईमनमैंरे ॥ दर्शनदे० ॥ ८ ॥ लगेआषाढघुमड़ रहेबादरसोचभयोअबमोमनमैं रे ॥ बिनमोरेलाल बागसबसूनेसोचपड़ौसबनगरीमैंरे ॥ दर्शनदेमे०

॥ ९ ॥ सावनघनगरजतचहुँओरारामलषणमोरे परबतमैंरे ॥ बिनतियसंगसोचमनहोयहैमेरेहुप्राण धरेउनमैंरे ॥ दर्शनदेमे० ॥ १० ॥ भादौंमेंबंदर सबधायेपूर्वपश्चिमदक्षिणमैंरे ॥ कूदसमुद्रहनुमान सिधारेसीताखबरदईछिनमैंरे ॥ दर्शनदे० ॥ ११ ॥ कारत्रिकूटलंकजबजारीरावणप्राणबसैउनमैंरे ॥ रावणमाररामघरआयेअनँदबधाईमोरेगृहमैंरे ॥ दर्शनदे० ॥ १२ ॥ देवीसिंहसियारघुबरकोध्यानधरै घरबाहरमैं रे ॥ तुमविनस्वामीकोइनमेरापाँयधरौ अबमोशिरपैरे ॥ दर्शनदे० ॥ ३ ॥ इतिकौसल्या-कीबारहमासीसंपूर्णा ॥

## ॥ अथ कुब्जागृहप्रवेशलीला ॥

॥ चौपाई ॥ श्रीयदुकुलकुलकमलतमारी ॥ दीनबंधुभक्तनहितकारी ॥ करिकैजननिजनकसुख कारी ॥ तबकुब्जाकीसुरतसँभारी ॥१॥ नृपतिभवनतजिकैअभिरामा ॥ चलेबसनकुब्जाकेधामा ॥

कृष्णकृपासबहीपैन्यारी ॥ भावभजनकुब्जाभइप्या
री ॥२॥ साँचोभावहृदयजहँजाने ॥ बिबशहोयति
हिंहाथबिकाने ॥ नारिपुरुषकछुनाहिंनभेदा ॥ ऊँ
चनीचनहिंकरतनिषेधा ॥ सुधिआईमिलिमगमैपा
ई ॥ सोहितमानलियोयदुराई ॥ चंदनचरणतनक
तनदीन्हो ॥ मानहुँतपजोकाशीकीन्हो ॥ अतिअ
कुलीनकंसकीदासी ॥ परसतपावनभईरमासी ॥
आयेप्रभुपुनिताकेधामा ॥ भक्तबछलहैजिनकोना
मा ॥ कुब्जाजान्योहरिजूआये ॥ पाटंबरपाँवडे़बि
छाये ॥ अतिआनंदलगेउठिआगे ॥ पूरणपुंजपुण्य
सबजागे ॥ दोहा ॥ टेढ़ीतेसूधीकरी, दियोरू
पअभिराम ॥ दासीतेरानीभई, पूरेसबमनकाम ॥
सोरठा ॥ कोकरिसकैप्रकाश, अतिविचित्रहरि
केगुणन ॥ सदादासकोदास, भयोहतोप्रभुउनहिंको
॥ चौपाई ॥ पुरवासिनसबहिंनयहजानी ॥ रा
जाहरिकुब्जापटरानी ॥ कियोकहाधौंइनतपभारी॥

